वज्राहत व्यक्ति की तरह नक्षत्र खड़े रहे। जवाब तक दे का उनको होश न रहा।

राजा ने कहा—भाई, मुझे क्यों मारोगे ? राज्य ही लोभ से न ? क्या तुम अपने मन में सोचते हो कि राज्य केवल सोने के सिंहासन, हीरे के मुकुट और राजच्छत्र में ही धर है ? इस मुकुट, इस राजच्छत्र और इस राज दण्ड का बोझ कितना है, जानते हो ? लाखों मनुष्यों की चिन्ता इसी हीरे मुकुट से ढकी हुई है। अगर राज्य लेना चाहते हो तो हजारे मनुष्यों के दुख को अपना दुख समझो, हजारों की विपत्ति को अपनी विपत्ति जान कर स्वीकार करो, हजारों लोगों की दरि द्रता को अपनी दरिद्रता मान कर उसे माथे चढ़ाओ। ऐसा जो कर सके वही यथार्थ मे राजा है। वह झोपड़ी में रहे चाहे महल में, जो व्यक्ति सब लोगों को अपना करके जानता है वे सभी लोग उसी के हैं। उसके ऐश्वर्य को, उसकी प्रतिष्ठ को और उसके सुख को असख्य सेना लाकर भी कोई अपहरण नहीं कर सकता। पृथ्वी के दु ख का जो नाश करे वही पृथ्वी का राजा है। किन्तु पृथ्वी की सम्पत्ति और लोहू को जो चूसता है वह तो डाकू है—हजारों अभागियों के आँसुओं की धारा उसके माथे पर दिन रात बरसा करती है। कोई इतना बड़ा राजच्छत्र नहीं जो उस अभिशाप की तीक्ष्ण धारा से उसकी रक्षा कर सके। उसके अधिकाधिक राज-भोग के भीतर सैकड़ों भुखमरों की क्षुधा जा जाकर छिपी है। वह असहाय लोगों की

दरिद्रता को गला कर उसी के सोने का भूषण बना कर पहनता है। उसके धरती तक फैले हुए राज-वस्त्र के भीतर जाड़े से व्यथित सैकड़ों लोगों के मैले फटे चिथड़े घुसे हैं। भाई, राजा को मार डालने ही से किसी को राज्य नहीं मिलता। पृथ्वी को वश करके राजा होना अच्छा लगता है।

गोविन्दमाणिक्य इतना कह कर चुप हो गये। नक्षत्रराय सिर झुका कर चुपचाप खड़े रहे।

महाराज ने म्यान से तलवार निकाली और नक्षत्रराय के आगे रख कर कहा—भाई, इस जगह कोई आदमी नहीं, कोई साक्षी नहीं। यदि भाई के कलेजे में भाई छुरी भोंकना चाहे तो उसके लिए यही उपयुक्त जगह है और यही ठीक समय है। इस जगह कोई तुम्हारी निन्दा न करेगा। तुम्हारी और मेरी नसों में एक ही खून बह रहा है। एक ही माता-पिता, एक ही दादे परदादे का लोहू मेरे और तुम्हारे शरीर में सञ्चालित हो रहा है। तुम उसी लोहू को बरबाद करना चाहते हो। किन्तु ऐसा काम मनुष्यों के रहने की जगह में न करो। क्योंकि उस जगह इस लोहू का छींटा पड़ेगा तो गुप्त रीति से भ्रातृ-भाव का पवित्र बन्धन ढीला पड़ जायगा। पाप का अन्त कहाँ जाकर होता है, इसे कौन जाने। पाप का एक भी बीज किसी जगह पड़ जाय तो उसके छिपाने की हजार चेष्टा करने पर भी देखते देखते वहाँ हजारों पेड़ उत्पन्न हो जाते हैं। मनुष्यों का यह अति सुन्दर समाज धीरे धीरे किस तरह जंगल में मिल

जाता है, उसे कोई नहीं जान सकता। अतएव शहर में, देहात में, जहाँ निश्छल और निःशङ्कभाव से भाई भाई को प्यार करते हों ऐसे भाइयों के प्रेमावास मे तुम्हें भाई का खून न करना पड़े, इसी लिए आज तुमको मैं इस जगल में बुला लाया हूँ। यह कह कर राजा ने नक्षत्रराय के हाथ मे तलवार उठा कर दे दी। किन्तु उसके हाथ से तलवार नीचे गिर पड़ी।

नक्षत्रराय दोनो हाथो से अपने मुँह को छिपा कर रोने और रुद्धकण्ठ से कहने लगे—भाई साहब, मैं अपराधी नहीं हूँ। मेरे मन मे इस तरह की भावना कभी उत्पन्न नहीं हुई।

राजा उनको गले लगा कर बोले—सो मैं जानता हूँ। तुम क्या कभी मेरा वध कर सकते हो। मैं जानता हूँ, तुमको चन्द लोगो ने बुरी सलाह दी है। इसमे तुम्हारा दोष नहीं है।

नक्षत्रराय—और कोई नहीं, केवल रघुपति मुझको यह उपदेश देता है।

राजा—तो उससे दूर रहो।

नक्षत्र—आप बता दीजिए, मैं कहाँ जाऊँ। मैं अब यहाँ रहना नहीं चाहता। मैं अब इस जगह से ही भागना चाहता हूँ।

राजा—तुम बराबर मेरे ही पास रहो, और कहीं मत जाओ। रघुपति तुम्हारा क्या करेगा।

नक्षत्रराय ने राजा का हाथ खूब जोर से पकड़ लिया मानो उन्हे रघुपति खींच कर ले जायगा, इसी का डर हो रहा है।

———

# ग्यारहवाँ परिच्छेद

राजा का हाथ पकड़े जब नक्षत्रराय जंगल से घर लौटे आ रहे थे तब भी आकाश से कुछ कुछ प्रकाश आ रहा था, किन्तु जंगल के अधोभाग में ऐसा घना अँधेरा हो गया कि मानों अन्धकार की बाढ़ आ गई। अब केवल पेड़ों के ऊपर का हिस्सा नजर आता है। कुछ देर में वह भी छिप जायगा। तब अन्धकार पूर्ण रूप से व्याप्त होकर धरती और आकाश को एक कर देगा।

राजा राज-भवन के रास्ते न जाकर मन्दिर की ओर गये। मन्दिर की सन्ध्या आरती करके रघुपति और जयसिंह घर में एक चिराग जलाये बैठे हैं। दोनों ही गम्भीर-भाव से अपने अपने मन की बातें सोच रहे हैं। चिराग की धुँधली रोशनी में सिर्फ उन दोनों के मुँह की परछाहीं दीख रही है। नक्षत्रराय रघुपति को देख कर उनके सामने अपना मुँह नहीं कर सके। राजा की परछाहीं में अपने को छिपा कर वे धरती की ओर देखने लगे। राजा ने उनको अपने पास खींच कर मजबूती के साथ उनका हाथ पकड़ कर खड़ा किया और स्थिर दृष्टि से एक बार रघुपति के मुँह की ओर देखा। रघुपति ने नक्षत्रराय को तीव्र दृष्टि से देखा। इसके बाद राजा ने रघुपति को प्रणाम किया। नक्षत्रराय ने भी राजा का अनुसरण किया। रघुपति प्रणाम स्वीकार करके गम्भीर स्वर में बोला—जय हो महाराज! राज्य में तो कुशल है?

राजा कुछ ठहर कर बोले—आप आशीर्वाद दीजिए कि राज्य का कोई अशुभ न हो। इस राज्य मे जगदम्बा की सन्तान आपस में मेल-मिलाप और प्रेम-भाव से रहे। इस राज्य में भाई के पास से कोई भाई को बहका कर न ले जाय। जहाँ प्रेम है वहाँ कोई हिंसा की नींव न डाले। मैं राज्य के अशुभ का भय मान कर ही यहाँ आया हूँ। पाप-सङ्कल्प के सघर्षण से दावाग्नि जल उठती है। आप उसको शान्त कीजिए। प्रेमरूपी जल की वर्षा कीजिए। पृथ्वी को ठंडी कीजिए।

रघुपति बोला—देवता की क्रोधाग्नि भडक उठने पर कौन उसे शान्त कर सकता है? एक अपराधी के कारण हजारों बेकसूर आदमी उस आग में जल कर भस्म हो जाते हैं।

राजा—इसी का तो अधिक डर है। इसी से तो मैं काँप रहा हूँ। इस बात को समझ कर भी कोई क्यो नहीं समझता। आप क्या नहीं जानते—इस राज्य मे देवता का नाम लेकर देवता के नियम का भङ्ग किया जा रहा है। इसी से अमङ्गल की आशङ्का करके आज शाम को यहाँ आया हूँ। इस जगह पाप का पेड लगा कर मेरे इस धन-धान्ययुक्त सुख के राज्य मे आप देवता के कोपरूपी वज्र को आह्वान करके न ले आवें। आपसे यही बात कहनी थी और खास कर यही कहने के लिए मैं आज यहाँ आया हूँ।—यह कह कर उन्होने रघुपति के चेहरे पर मर्मभेदिनी दृष्टि डाली। राजा के मुँह से निकली हुई वह बुलन्द आवाज, घिरी हुई चक्करदार हवा की

भाँति, उस घर में गूँजने लगी। रघुपति से कुछ उत्तर देते न बना। वह जनेऊ हाथ में लेकर काँपने लगा। राजा उसे प्रणाम करके नक्षत्रराय का हाथ पकड़ कर बाहर आये। उस घर में रह गया केवल एक चिराग, रघुपति और रघुपति की एक लम्बी छाया।

इस समय आकाश में प्रकाश का कहीं नाम नहीं। मेघों ने तारागणों को छिपा रक्खा है। उस भयङ्कर अन्धकार में, पुरवा की लहर में कहीं से आती हुई कदम्ब-फूलों की सुगन्धि पाई जाती है और जङ्गल के वृक्षों का मर्मर शब्द सुनाई देता है। चिन्ता में डूबे हुए राजा परिचित सड़क से बेधड़क चले जा रहे हैं। उन्होंने एकाएक सुना—किसी ने पीछे से "महाराज" कह कर पुकारा है।

राजा ने पीछे की ओर घूम कर पूछा—तुम कौन हो?

परिचित कण्ठ ने कहा—मैं आपका अधम दास जयसिंह हूँ। महाराज, आप मेरे गुरु और मालिक हैं। आपके सिवा मेरे और कोई नहीं। जैसे आप अपने छोटे भाई को हाथ पकड़े इस अँधेरे में लिये जा रहे हैं वैसे ही मेरा भी हाथ पकड़ लें, मुझको भी अपने साथ लेते चलें। मैं अत्यन्त घोर अन्धकार में पड़ा हूँ। मैं कुछ भी नहीं जानता कि क्या करने से अच्छा होगा और क्या करने से बुरा होगा। मैं कभी बाईं तरफ जाता हूँ और कभी दाहिनी तरफ। मुझे पार करनेवाला कोई नहीं। उस अँधेरे में जयसिंह की आँखों से आँसू गिरने

लगे पर किसी ने देखा नहीं। केवल उद्वेग से भरा हुआ जयसिंह का करुणोत्पादक स्वर काँपते काँपते राजा के कानो में प्रवेश करने लगा। जैसे हवा का धक्का खाकर समुद्र चञ्चल होकर काँपने लगता है वैसे ही वह गम्भीर घोर अन्धकार जयसिंह के आर्त स्वर का धक्का खाकर काँपने लगा। जयसिंह का हाथ पकड कर राजा बोले—चलो, मेरे साथ राज-भवन को चलो।

---

## बारहवाँ परिच्छेद

उसके दूसरे दिन जब जयसिंह मन्दिर में लौट आये तब पूजा का समय बीत गया था। रघुपति उदास मुँह किये अकेला बैठा है। इसके पहले इस प्रकार पूजा में कभी नियमभङ्ग नहीं हुआ था।

जयसिंह गुरु के पास न जाकर सीधे अपने बाग मे गये। वहाँ एक झुरमुट के भीतर जा बैठे। उनके चारो तरफ पेड पौधे हिलने डुलने और छाया को नचाने लगे। उनके चारो तरफ फूलों से गुथे हुए पत्तो के गुच्छे, हरे हरे झालरदार पत्तो के ऊपर पत्तों की झालरें, छाया-परिपूर्ण सुन्दर कोमल स्नेह का आच्छादन, सुमधुर आकर्षण, और प्रकृति का प्रीति-पूर्वक सम्मिलन था। इस जगह ये सब उनकी

अपेक्षा करते हैं, पर कुछ पूछते नहीं, विचार मे व्याघात नहीं करते, देखने पर देखते हैं और बोलने पर बोलते हैं। इस शान्तिमय सेवा मे, प्रकृति के इस भीतरी महल मे बैठ कर जयसिंह सोचने लगे। राजा ने जो उपदेश उनको दिये थे उनका वे मन ही मन अनुशीलन करने लगे।

ऐसे समय रघुपति ने धीरे धीरे आकर उनकी पीठ पर हाथ रक्खा। जयसिंह चौंक उठे। रघुपति उनके पास बैठ गया और जयसिंह के मुँह की ओर देख कर स्वर को कँपाता हुआ बोला—मैं तुम्हारा भाव ऐसा क्यों देख रहा हूँ? मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है जो तुम धीरे धीरे मेरे पास से हटे जा रहे हो?

जयसिंह ने कुछ कहना चाहा, परन्तु रघुपति बीच में ही रोक कर फिर कहने लगा—क्या तुमने घड़ी भर के लिए भी अपने ऊपर मेरे प्रेम का कभी अभाव देखा है? जयसिंह, मैंने तुम्हारा क्या कोई अपराध किया है? यदि किया भी हो तो मैं तुम्हारा गुरु हूँ, मैं तुम्हारे पिता के तुल्य हूँ। मैं तुमसे क्षमा की भिक्षा चाहता हूँ। मुझे क्षमा-प्रदान करो।

जयसिंह वज्राहत की तरह मर्माहत होकर काँप उठे और गुरु के पाँव पकड़ कर रोने लगे। वे बोले—मैं कुछ नहीं जानता, कुछ नहीं समझता, मुझे यह भी मालूम नहीं कि मैं कहाँ जा रहा हूँ।

जयसिंह का हाथ पकड़ कर रघुपति बोला—वत्स, मैंने

तुम्हारे बचपन से ही तुम्हे माता की तरह स्नेह करके शास्त्र की शिक्षा दी है । तुम्हारे ऊपर विश्वास रख कर तुमको अपने समस्त विचारो मे सयुक्त किया है । आज तुमको मेरे पास से कौन खींचे लिये जा रहा है ? इतने दिनो के स्नेह के ममत्व बन्धन को कौन भग्न कर रहा है ? तुम्हारे ऊपर जो मेरा देवता का दिया अधिकार है उस पवित्र अधिकार पर किसने हस्तक्षेप किया है ? बताओ प्यार, उस महापातकी का नाम बताओ ।

जयसिह ने कहा—प्रभो, आपके पास से मुझे कोई जुदा नहीं करता, आप ही ने मुझको जुदा कर दिया है । मैं घर के भीतर पडा था । आप हठात् मुझको घर से खींच कर रास्ते पर ले आये हैं । आपने कहा, किसका कौन बाप है, किसकी कौन माँ और किसका कौन भाई है । आप ही ने कहा है—ससार मे किसी से कोई सम्बन्ध नहीं । स्नेह प्रेम का पवित्र अधिकार नहीं । जिसको मैं माँ करके मानता था उसको आपने शक्ति बतलाया है । जिस जगह हिंसा की जाती है, जिस जगह रक्तपात होता है, जिस जगह भाई भाई में कलह होता है, जिस जगह दो आदमी लडते हैं उसी जगह यह प्यासी प्रकृति लोहू की लालसा से अपना खप्पर लेकर खडी होती है । यह क्या आपने माता की गोद से मुझे अलग कर राक्षसी के राज्य मे निष्कासित नहीं कर दिया है ?

रघुपति बडी देर तक स्थिर-भाव से बैठा रहा । आखिर लंबी साँस लेकर बोला—"तो तुम स्वाधीन हुए, बन्धन से

विमुक्त हुए, तुम्हारे ऊपर से मैंने अपने सम्पूर्ण अधिकारों को हटा लिया। इसी से यदि तुम सुखी रह सको तो यही सही"—यह कह कर वह उठने लगा।

जयसिंह उसका पाँव पकड़ कर बोले—नहीं, नहीं, प्रभो! आप मुझे त्याग भी देंगे तो भी मैं आपका त्याग नहीं कर सकूँगा। मैं आपके चरणतल में ही रहूँगा। आप जो इच्छा करेंगे वही होगा। आपके बताये रास्ते के सिवा मेरे लिए और कोई मार्ग नहीं।

रघुपति ने जयसिंह को गले लगा लिया। उसके आँसू बह बहकर जयसिंह के कन्धों पर गिरने लगे।

———

## तेरहवाँ परिच्छेद

मन्दिर में बहुत लोग जमा हुए हैं। खूब शोर-गुल हो रहा है। रघुपति ने रूखे स्वर से कहा—तुम लोग क्या करने आये हो?

वे लोग भिन्न भिन्न स्वर में बोले—हम लोग भुवनेश्वरी देवी का दर्शन करने आये हैं।

रघुपति ने कहा—देवी हैं कहाँ। वे तो इस राज्य से चली गईं। तुम लोग देवी को कहाँ रख सके। वे चली गईं।

बड़ा बखेड़ा हुआ। चारों तरफ से तरह तरह की बातें सुनाई देने लगीं।—पुजारीजी, आप यह क्या कह रहे हैं।

"हम लोगों ने क्या अपराध किया है ?"

"माँ अब किसी प्रकार प्रसन्न न होंगी क्या ?"

मेरा भतीजा बीमार था। मैं एक दिन भी पूजा चढाने नहीं आया ( उसको पूरा विश्वास हुआ कि मेरा अपमान सह्य न करके देवी इस देश मे नहीं रहना चाहती )।

"मैंने मन मे सङ्कल्प किया था कि भगवती को दो बकरे बलिदान दूँगा। अधिक दूर होने के कारण नहीं आसका। दो बकरो की बलि देने मे देरी होने से राज्य मे इस प्रकार अशुभ घटना होगई।" एक आदमी यही अपने मन मे समझ कर अधीर हो रहा था।

गोवर्धन ने जो मन्नत की थी वह उसने पूरी नहीं की। देवी ने भी तो इसी से उसको इतना कष्ट दिया है। उसके पेट मे पिलही बढ कर तोंबी सी लटक गई है। छ महीने से खाट पर पडा है। गोवर्धन अपनी पिलही बढा कर चूल्हे मे जाय ! पर भगवती देश मे रहें। उस व्यक्ति ने मन ही मन इसी तरह प्रार्थना की। सब लोग अभागे गोवर्धन की पिलही के विशेष रूप से बढने की कामना करने लगे।

भीड के बीच में एक बडे लम्बे डील-डौल का आदमी था। उसने सबको धमका कर ठहराया और हाथ जोड कर रघुपति से पूछा—पुजारीजी, देवी क्यो चली गई। हम लोगो से क्या अपराध हुआ है ?

रघुपति ने कहा—तुम लोग देवी को एक बूँद लोहू तक नहीं दे सकते। यही तुम लोगों की भक्ति है!

सब लोग चुप हो रहे। आख़िर फिर बात चलने लगी। कोई कोई धीमे स्वर में कहने लगे—राजा की मनाही है। हम लोग क्या करें।

जयसिंह पत्थर की मूरत की तरह स्थिर-भाव से बैठे थे। "देवी की मनाही" यह बात बिजली की गति से उनकी जीभ के अग्र भाग तक आचुकी थी, पर उन्होंने अपने को रोक लिया। वे कुछ भी न बोले।

रघुपति तीखे स्वर से बोल उठा—राजा कौन होता है! देवी का सिंहासन क्या राजा के सिंहासन के नीचे रहेगा? तब तुम लोग इस मातृहीन देश में राजा को ही लेकर रहो! देखूँगा, तुम लोगों की रक्षा कौन करता है!

उस जन-समाज में गनगनाहट की आवाज गूँजने लगी। सभी चौकन्ने होकर बातें करने लगे।

रघुपति खड़ा होकर बोला—राजा को ही तुम लोगों ने बड़ा माना और अपमान करके माता को अपने देश से बिदा कर दिया। तुम लोग सुख से रहना पसन्द नहीं करते। तीन वर्ष के बाद देखना इतने बड़े देश में तुम लोगों के वासस्थल का चिह्न न रहेगा। तुम लोगों का वंश नष्ट हो जायगा।

जन-मण्डली में समुद्र की तरङ्ग की तरह गनगनाने की आवाज धीरे धीरे स्पष्ट हो उठी। लोगों का समाज

बढ़ने लगा। उस दीर्घकाय मनुष्य ने हाथ जोड़ कर फिर रघुपति से कहा—सन्तान से यदि कोई अपराध हो पड़ता है तो माता अपराध क्षमा करके उसे समझाती है, किन्तु सन्तान को एक-दम छोड़ कर माँ कहीं चली नहीं जा सकती। प्रभो, एक बार बतला दीजिए, क्या करने से माँ लौट आवेगी ?

रघुपति ने कहा—तुम लोगों का यह राजा (गोविन्द-माणिक्य) जब इस राज्य से बहिर्भूत होगा तभी माँ इस देश में फिर पैर रक्खेंगी।

यह बात सुन कर जन-मण्डली की गनगनाहट एकाएक रुक गई। चारों तरफ गहरा सन्नाटा छा गया। आखिर लोग आपस में एक दूसरे का मुँह ताकने लगे। किसी की हिम्मत न पड़ी कि कुछ बोल सके।

रघुपति ने मेघ की तरह गम्भीर स्वर से कहा—तो तुम लोग दर्शन करोगे ! आओ, मेरे साथ चले आओ। बहुत दूर से तरह तरह की आशा करके तुम लोग भगवती का दर्शन करने आये हो। चलो एक बार मन्दिर में चलो।

सब लोग डरते डरते मन्दिर के आँगन में आकर एकत्र हुए। मन्दिर का द्वार बन्द था, रघुपति ने आहिस्ता आहिस्ता मन्दिर का द्वार खोल दिया।

कुछ देर तक तो किसी के मुँह से बात भी न निकली। सब लोग अवाक् हो रहे। दर्शकों ने प्रतिमा की पीठ अपनी ओर देखी, माँ विमुख हो गई है। एकाएक जन मण्डली में रोने-

चिल्लाने का शोर होने लगा। "माँ एक बार घूम कर खड़ी हो, हम लोगो ने क्या अपराध किया है।" चारो तरफ से "माँ कहाँ गई, माँ कहाँ गई" का कोलाहल मच गया। प्रतिमा पत्थर की ठहरी, वह फिरे कैसे। कितने ही बेहोश होकर गिर पड़े। लड़के बच्चे कुछ न समझ कर रो उठे। कितने ही बुड्ढे, मातृहीन छोटे बच्चो की तरह, विलख विलख कर पुकारने लगे—'अरी मैया अरी मैया—हमें छोड़ कर कहाँ चली गई ?" स्त्रियो के घूँघट खुल गये। आँचल के कपड़े खिसक पड़े। सब विकल हो होकर छाती पीटने लगीं। युवा लोग अपने उच्च स्वर को कम्पित करके कहने लगे—मा, तुमको हम लोग लौटा लावेंगे, तुम्हें न छोड़ेंगे।

एक पागल आदमी गाने लगा—

माता तो हम लोगो की यह, है पत्थर की मूरत।
नहीं इसी से उसने देखी, सन्तानो की सूरत॥

मन्दिर के द्वार पर खड़े होकर मानो सारा राज्य माँ, माँ कह कर विलाप करने लगा किन्तु देवी की मूर्त्ति ज्यो की त्यों विमुख बनी रही। दो पहर की धूप बड़ी कड़ी हो उठी। निराहार जन-मण्डली की क्रदन ध्वनि नहीं रुकी।

तब जयसिंह ने थरथराते हुए पैरो से रघुपति के पास आकर कहा—प्रभो, क्या मैं एक बात भी न कहने पाऊँगा।

रघुपति ने अपनी उँगली उठा कर कहा—नहीं, एक बात भी नहीं।

जयसिंह ने कहा—क्या इसमें सन्देह का कोई कारण नहीं हो सकता ?

रघुपति ने जोर से कहा—नहीं ।

जयसिंह जोर से मुट्ठी बाँध कर बोले—क्या सभी विश्वास करेंगे ?

रघुपति ने अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से मानो जयसिंह को दग्ध करते हुए कहा—हाँ ।

जयसिंह अपनी छाती पर हाथ रख कर बोले—"मेरा कलेजा फटा जा रहा है ।" इतना कह कर वे उस भीड़ से से निकल कर बाहर चले गये ।

---

## चौदहवाँ परिच्छेद

आज आषाढ़ के शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी है । आज ही रात को चौदह देवताओं की पूजा होगी । आज सवेरे ताल वन की आड में जब सूर्य्य उदय हो रहे थे तब पूर्व दिशा मे मेघ न था । सूर्य्य की सुनहरी किरणों से अवगाहित आनन्दमय उपवन मे जाकर जब जयसिंह बैठे तब उनको अपनी सभी पुरानी बातें याद आने लगीं । इस उपवन मे इस पत्थर के बने मन्दिर की पाषाण-रचित सीढ़ियो के बीच मे, इस गोमती नदी के तट में, उस विस्तृत वट की छाया मे, उस छाया से घिरे हुए सरोवर की धार मे, अपने बचपन का समय सुखद स्वप्नवत् स्मरण

होने लगा। जो मनोमुग्ध-कर प्रिय दृश्य उनके बाल्यकाल को स्नेहपूर्वक अटका रखते थे वे सब आज हँस रहे हैं और उनको फिर अपने पास बुला रहे हैं। किन्तु उनका आत्मा उत्तर दे रहा है—"मैं यात्रा करके बाहर आया हूँ। मैं बिदा हो चुका हूँ। मैं अब न लौटूँगा।" उजले पत्थर के मन्दिर पर सूर्य्य की किरणे पड रही हैं और उसकी बाई ओर दीवाल पर मौलसिरी की हिलती हुई डालो की चञ्चल छाया नाच रही है। बाल्यावस्था मे इस पत्थर के मन्दिर को वे जिस प्रकार सचेतन जानते थे, और इन सीढियो के बीच बैठ कर जब खेलते थे तब वे इन सीढियो को जिस प्रकार साथी मानते थे उसी प्रकार आज प्रात कालिक सूर्य की किरणो में मन्दिर को सचेतन और उन सीढियो को भी उसी प्रकार साथी मान कर बालपन की दृष्टि से देखने लगे। मन्दिर के भीतर देवी को आज फिर माँ कह कर पुकारने की इच्छा होने लगी किन्तु मारे ग्लानि के उनका हृदय भर आया। उनकी आँखो से आँसू उमड कर बह चले।

रघुपति को आते देख कर जयसिह ने आँसू पोंछ डाले। वे गुरु को प्रणाम करके खडे हो गये। रघुपति ने कहा—आज पूजा का दिन है। देवी का पाँव छूकर क्या शपथ की थी, याद है?

जयसिह—याद है।

रघुपति—शपथ का पालन करोगे?

जयसिंह—हाँ ।

रघुपति—देखना बेटा, सावधानी से काम करना ! जान पर आ पड़ने का डर है । मैंने तुम्हारी रक्षा का खयाल करके ही राजा के विरुद्ध प्रजा को भड़का दिया है ।

जयसिंह चुप हाकर रघुपति के मुँह की ओर देखने लगे । उन्होंने कुछ भी जवाब न दिया । रघुपति उनके माथे पर हाथ रख कर बोला—मेरे आशीर्वाद से तुम अपने काम को निर्विघ्न सिद्ध कर सकोगे और देवी की आज्ञा का पालन कर सकोगे । यह कह कर रघुपति चला गया ।

दिन के तीसर पहर राजा एक कमरे मे बैठ कर ध्रुव के साथ दिल बहला रहे हैं । ध्रुव के आज्ञानुसार एक बार सिर से मुकुट उतारते हैं फिर एक बार पहनते हैं । महाराज के इस क्लिष्ट व्यापार को देख कर ध्रुव हँसते हँसते व्याकुल हो रहा है । राजा मुसकुरा कर बोले—मैं अभ्यास कर रहा हूँ । जिनकी आज्ञा से यह मुकुट जिस आसानी से पहन सकता हूँ उसी तरह उनकी आज्ञा से यह मुकुट आसानी से उतार भी सकूँ । मुकुट का पहनना कठिन है किन्तु उसका उतारना और भी कठिन है ।

ध्रुव के मन मे एक भाव का उदय हुआ । कुछ देर के बाद राजा की ओर देख कर और अपने मुँह मे उँगली डाल कर वह बोला—"तुम लाजा हो" । राजा शब्द के "र" अक्षर को एक बारगी उडा कर भी ध्रुव के मन मे जरा सा अनुताप

न हुआ। राजा के मुँह के सामने उनको "लाजा" कह कर उसने अपने जी में पूर्णरूप से आनन्द प्राप्त किया।

ध्रुव की इस धृष्टता को न सह करके राजा बोले—तुम लाजा। ध्रुव—तुम लाजा।

इस विवाद का अन्त न हुआ। किसी ओर कोई प्रमाण नहीं। केवल दैहिक बल के ऊपर बहस चल रही थी। आखिर राजा ने अपना मुकुट लेकर ध्रुव के माथे पर रख दिया। तब तो ध्रुव को कुछ और कहने के लिए जगह न रही।

उसकी सम्पूर्णरूप से हार हुई। ध्रुव के मुँह का आधा हिस्सा उस मुकुट के नीचे छिप गया। उसने अपने मुकुटयुक्त बड़े माथे को झुला कर मुकुट-रहित राजा को हुक्म दिया—कोई कहानी कहो।

राजा—कौन कहानी कहूँ ?

ध्रुव—"बहनवाली कहानी कहो।" ध्रुव कहानी-मात्र को बहनवाली कहानी समझता था। वह समझता था कि बहन जो कहानियाँ सुनाती थी उनके सिवा दुनिया में और कोई कहानी नहीं है।

तब राजा ने पुराण की एक बृहत् कथा कहना प्रारम्भ किया। वे कहने लगे—हिरण्यकशिपु नाम का एक राजा था।

राजा का नाम सुन कर ध्रुव बोल उठा—लाजा मैं हूँ।

अपने ढीले ढाले विशाल मुकुट के जोर से हिरण्यकशिपु के राजत्व को उसने एकबारगी नामञ्जूर किया।

खुशामदी सभासदों की तरह गोविन्दमाणिक्य उस मुकुट-धारी बालक को राजी करने के अभिप्राय से बोले—तुम भी लाजा और वह भी लाजा ।

ध्रुव उसमे भी स्पष्ट-रूप से अपनी अनिच्छा प्रकट कर बोला—नहीं, मैं ही लाजा ।

आखिर जब महाराज ने कहा कि हिरण्यकशिपु लाजा नहीं था वह लाकस ( राक्षस ) था तब ध्रुव ने उसमे कोई आपत्ति न की ।

उसी वक्त नक्षत्रराय उस कमरे मे आये और बोले—सुना है कि महाराज ने किसी राज-काज के हेतु मुझे बुलाया है । मैं आपके हुक्म का इन्तजार कर रहा हूँ ।

राजा ने कहा—"जरा ठहर जाओ, इस किस्से को खतम कर लूँ।" यह कह कर राजा ने थोड़े ही में सारी कहानी कह कर खतम कर डाली । "लाकक्षस (राक्षस) दुष्ट था" इस प्रकार ध्रुव ने कहानी सुन कर मुख्तसर मे अपनी राय जाहिर की ।

ध्रुव के माथे पर मुकुट देख कर नक्षत्रराय क्रुद्ध गये । ध्रुव ने जब देखा कि नक्षत्रराय की दृष्टि उसकी तरफ अटकी है तब उसने नक्षत्रराय को धीरता के साथ सूचित कर दिया—मैं लाजा हूँ ।

नक्षत्रराय ने कहा—छी, यह बात कोई कहता है । यह कह कर वे ध्रुव के माथे से मुकुट उतार कर राजा के हाथ

में देने को उद्यत हुए। मुकुट छिन जाने की सम्भावना देख ध्रुव सच्चे राजा की तरह चिल्ला उठा। गोविन्दमाणिक्य ने उसको इस आई हुई आफत से बचा लिया। उन्होंने नक्षत्रराय को मुकुट न उतारने दिया।

तदनन्तर गोविन्दमाणिक्य ने नक्षत्रराय से कहा—सुना है रघुपति ठाकुर प्रजा में बे-तरह असन्तोष बढा रहा है। तुम स्वय शहर मे जाकर इस बात की तहकीक़ात करो और मुझे सूचित करो कि यह बात सच है या झूठ।

"जो आज्ञा" कह कर नक्षत्रराय चले गये। चले तो गये, पर ध्रुव के माथे का मुकुट उन्हे जरा भी अच्छा न लगा।

दरबान ने आकर इत्तिला की—पुजारीजी के सेवक जयसिंह हुजूर में हाजिर होने के लिए ड्योढी पर खडे हैं।

राजा—आने दो।

महाराज को प्रणाम करके जयसिंह हाथ जोड कर बोले—महाराज, मैं बहुत दूर देश जाने की तैयारी कर रहा हूँ। आप मेरे राजा हैं। मेरे गुरु हैं। आपसे आशीर्वाद लेने आया हूँ।

राजा ने पूछा—जयसिंह, कहाँ जाओगे?

जयसिंह ने कहा—"महाराज, मुझे मालूम नहीं, मैं कहाँ जाऊँगा। और कोई भी नहीं कह सकता।" राजा को कुछ कहने के लिए उद्यत देख कर जयसिंह बोले—महाराज, आप रुकावट न डालें। आपके रुकावट डालने से मेरी यात्रा सफल

न होगी । आशीर्वाद दीजिए कि यहाँ जो मेरे सन्देह थे वे सब दूर हो जायँ । यहाँ जो मेरे ऊपर एक तरह का मेघ छाया था वह फट जाय । आपके सदृश राजा के राज्य में पहुँच जाऊँ और शान्ति-सुख पाऊँ ।

राजा ने पूछा—कब जाओगे ?

जयसिंह ने कहा—"आज शाम को । महाराज, समय अधिक नहीं है । इसलिए मैं अब आपसे विदा होता हूँ ।" यह कह कर जयसिंह ने राजा को प्रणाम करके उनके पैरों की धूल माथे पर लगाई । राजा के पैरों पर जयसिंह की आँखों से आँसू टपक पड़े ।

जयसिंह जब जाने को तत्पर हुए तब ध्रुव ने धीरे धीरे उनके पास जाकर और उनके कपड़े को खींच कर कहा—तुम मत जाओ ।

जयसिंह हँस कर खड़े हो गये, ध्रुव को गोद में उठा कर और उसके मुँह को चूम कर बोले—मैं किसके पास रहूँगा ? मेरे कौन है ?

ध्रुव ने कहा—मैं लाजा हूँ ।

जयसिंह ने कहा—"तुम राजा के भी राजा हो । तुमने अपने प्रेम में सभी को उलझा रक्खा है ।" यह कह कर ध्रुव को गोद से उतार कर जयसिंह कमरे से बाहर हो गये । महाराज गम्भीर भाव से बड़ी देर तक कुछ सोचते रहे ।

# पन्द्रहवाँ परिच्छेद

आज चतुर्दशी तिथि है। मेघ घिर आये हैं। चन्द्रमा का उदय हा गया है। आकाश में कहीं प्रकाश और कहीं अन्धकार है। चाँद कभी बाहर निकलता है, कभी मेघ मे छिप जाता है। गोमती के किनारो के जगल चन्द्रमा की ओर देख कर अपने गहरे घने अन्धकार को मर्माहत कर बीच बीच में लबी साँस ले रहे हैं।

आज रात मे लोगो को घर मे बाहर निकलने की मनाही है। रात को रास्ते मे चलता ही कौन है, किन्तु आज रुकावट है। इससे रास्ते की जन-शून्यता और भी अधिक गहरी मालूम होती है। बस्तीवालों ने अपने अपने घर का चिराग बुता कर द्वार बन्द कर दिया है। रास्ते मे एक भी चौकीदार नहीं। आज चोर भी घर से बाहर नहीं निकलते। जिनको लाश जलाने के लिए मुरदघटा जाना है वे भी मुरदे को घर मे रक्खे सवेरा होने की प्रतीक्षा कर रहे हैं। जिनके घर मे लडका मरणासन्न है वे भी वैद्य बुलाने के लिए आज बाहर नहीं जा सकते। और दिन जो भिखमङ्गे रास्ते के पार्श्ववर्ती पेड के नीचे सोते थे वे आज गृहस्थो की गोशाला में आ कर ठहरे हैं।

उस सन्नाटे की रात में गीदड और कुत्ते शहर के रास्तों पर इधर उधर घूम रहे हैं। दो-एक धीते गृहस्थों के दरवाजे के

पास आकर झाँक रहे हैं। मनुष्यों मे केवल एक व्यक्ति आज घर के बाहर है और कोई नहीं। वह एक छुरी को नदी के किनारे पत्थर पर तेज कर रहा है और अन्यमनस्क होकर कुछ सोच रहा है। छुरा पर धार काफ़ी थी। किन्तु वह छुरी तेज करने के साथ ही साथ अपने मानसिक विचार पर भी सान चढाता जाता था, इसी से उसका छुरी को पैना करना समाप्त नहीं होता था। पत्थर की रगड खाकर वह तेज छुरी हिस् हिस् शब्द करती हुई हिंसा की लालसा से गरम हो उठी। अन्धकार के बीच अन्धकार की धारा बही जा रही थी। संसार के ऊपर से अन्धकारमय रात का पहर बहा जा रहा था और माथे के ऊपर आकाश-मण्डल में घने काले बादल का स्रोत बहता जा रहा था।

आख़िर जब मूसलाधार पानी बरसना शुरू हुआ तब जयसिंह को होश हो आया। वे उस गरम छुरी को म्यान के भीतर रख कर उठ खडे हुए। पूजा का समय समीप आ पहुँचा है। उनको अपनी शपथ की बात याद आ गई। अब एक क्षण भी विलम्ब करने से काम न चलेगा।

दीपावली से आज मन्दिर जगमगा उठा है। तेरह देवताओं के मध्य में कालिका देवी खडी होकर मनुष्य-रक्त के लिए जीभ लपलपा रही है। मन्दिर के अन्यान्य कर्मचारियों को विदा कर चौदह देवताओं की मूर्तियों के सामने मन्दिर में रघुपति अकेला बैठा है। उसके आगे एक बृहत् खड्ग रक्खा

हुआ है। वह स्थिर-वज्र के सदृश चमकीला खुला खड्ग दीपों के प्रकाश में चमचमाता हुआ देवी की आज्ञा पालने की प्रतीक्षा कर रहा है।

आधी रात के समय पूजा होगी। समय क़रीब है। रघुपति बड़े व्याकुल-चित्त से जयसिंह के आने की बाट जोह रहा है।

एकाएक जोर से हवा बहने लगी। मूसलाधार पानी बरसने लगा। हवा के झोंको से मन्दिर के सभी दीपो की शिखायें नाचने लगीं। नङ्गी तलवार के ऊपर बिजली खेलने लगी। चौदह देवताओं की ओर रघुपति की छाया मानो सजीव की भाँति नाचती हुई दीप शिखाओं के ताल ताल पर मन्दिर की दीवालो पर नाचने लगीं। एक मृत मनुष्य की खोपड़ी तेज हवा के झोंके से घर भर मे लुढकने लगी। सूखे पत्तों की तरह दो चमगादर मन्दिर के भीतर आकर यकायक उड कर घूमने लगे। दीवालों पर उनकी छाया उड़ने लगी।

आधी रात का समय आ पहुँचा। पहले नजदीक ही, फिर कुछ दूर और तब उससे भी कुछ अन्तर पर गीदड बोल उठे। हवा भी उनके साथ हू हू शब्द करके रोने लगी।

पूजा का समय हो गया। रघुपति अशुभ के भय से घबरा उठा।

ऐसे समय में जयसिंह ने बिजली की तरह आधी रात के अन्धकार से निकल कर मन्दिर के प्रकाश में पाँव रक्खा।

छिपे तौर से जयसिंह के पास जाऊँ, उसके द्वारा सब बातें अच्छी तरह मालूम हो जायँगी।

नक्षत्रराय ने धीरे धीरे जयसिंह की कोठरी में प्रवेश किया। प्रवेश करने के साथ ही सोचा कि लौट जाने ही में कुशल है। देखा कि जयसिंह की पुस्तकें, उनके कपड़े और घराऊ उपकरण चारों तरफ यत्र तत्र बिखरे पड़े हैं। बीच में रघुपति बैठा है। जयसिंह का पता नहीं। रघुपति की लाल लाल आँखें अङ्गारे की तरह बल रही हैं। सिर के बाल बिखरे हुए हैं। नक्षत्रराय को देखते ही खूब जोर से मुट्ठी कस कर रघुपति ने उनका हाथ पकड़ा और बलात् उनको धरती पर बैठाया। नक्षत्रराय के तो होश उड़ गये। रघुपति अपनी लाल लाल आँखों से नक्षत्रराय के अङ्ग प्रत्यङ्ग और हृदय तक को दग्ध करता हुआ पागल की तरह बोला—"रक्त कहाँ है?" नक्षत्रराय के हृदय में मानो रक्त की तरङ्गे उछलने लगीं। दिल धड़कने लगा। मुँह से कोई बात न निकली।

रघुपति ने ऊँचे स्वर से कहा—तुम्हारी प्रतिज्ञा कहाँ गई? रक्त कहाँ है?

नक्षत्रराय हाथ-पैर हिलाने लगे, बाँई ओर हट कर बैठे और अपने कपड़े का छोर हाथ में लेकर खींचने लगे। उनकी देह से पसीना बह चला। वे सूखे मुँह से बोले—पुरोहितजी!

रघुपति ने कहा—अब की बार देवी ने स्वयं तलवार उठाई है। इस बार चारों तरफ रक्त की धारा बह चलेगी। इस बार

तुम लोगों के वश में एक बूँद लोहू तो बचेहीगा नहीं। तब मैं नक्षत्रराय का भ्रातृस्नेह देखूँगा।

भ्रातृस्नेह, हा, हा, हा —नक्षत्रराय के मुँह से इस प्रकार पहले की सी कोई हँसी न निकली। उनका कण्ठ सूख गया।

रघुपति ने कहा—मैं गोविन्दमाणिक्य का रक्त नहीं चाहता। इस संसार में गोविन्दमाणिक्य को जो प्राण से भी अधिक प्रिय है मैं उसी का रक्त चाहता हूँ। उसका रक्त लेकर मैं गोविन्दमाणिक्य के शरीर में लपेटना चाहता हूँ। उसकी छाती लाल हो जायगी। उस लोहू का दाग किसी प्रकार न धुलेगा। यह देखो, आँख पसार कर देखो। यह कह कर उसने चादर हटाई। उसके सारे शरीर में लोहू लगा है, उसकी छाती के बीच कहीं कहीं गाढा लोहू जम गया है।

नक्षत्रराय सहम गये। उनके हाथ-पैर काँपने लगे। वज्र के सदृश कठोर मुट्ठी से नक्षत्रराय का हाथ दबा कर रघुपति बोला—"वह कौन है? गोविन्दमाणिक्य को प्राण से भी बढ कर प्रिय कौन है? किसके न रहने से गोविन्दमाणिक्य की आँख में यह संसार श्मशानवत् प्रतीत होगा और उनके जीवन का लक्ष्य चला जायगा। सवेरे शय्या से उठ कर किसका मुँह उन्हें याद आता है? किसका स्मरण करते हुए ये सोने जाते हैं? उनके हृदयरूपी मन्दिर में सम्पूर्ण रूप से व्याप्त होकर कौन विराज रहा है? वह कौन है? क्या वह तुम्हीं हो?" इतना कह कर रघुपति ने नक्षत्रराय की ओर इस तरह देखा, जैसे चोर

के पहले बाघ भय से काँपते हुए हिरन के बच्चे की ओर एकटक दृष्टि से देखता है ।

नक्षत्रराय झट पट बोल उठे—नहीं, वह मैं नहीं हूँ। किन्तु रघुपति की मुट्ठी को वे छुडा नहीं सके ।

रघुपति—तो कहो, वह कौन है ?

नक्षत्र—वह ध्रुव है ।

रघुपति—कौन ध्रुव ?

नक्षत्र—वह एक लडका—

रघुपति बोला—मैं जानता हूँ । उसे जानता हूँ । राजा की वह अपनी सन्तान नहीं है । वे सिर्फ सन्तान की तरह उसका लालन-पालन करते हैं । लोग अपनी सन्तान का प्यार किस प्रकार करते हैं, सो मैं नहीं जानता, किन्तु रक्षित सन्तान को प्राण से भी बढ कर लोग प्यार करते हैं यह मैं जानता हूँ। अपनी सारी सम्पत्ति की अपेक्षा राजा उसके सुख को ही विशेष करके मानते हैं । अपने माथे पर मुकुट धारण करने की अपेक्षा उसके माथे पर मुकुट देख राजा को अधिक हर्ष होता है ।

नक्षत्रराय आश्चर्ययुक्त होकर बोल उठे—ठीक है ।

रघुपति—ठीक नहीं तो क्या है ? राजा उसे किस दरजे तक प्यार करते हैं सो क्या मैं नहीं जानता ? उसे क्या मैं समझ नहीं सकता हूँ ? मैं भी उसी को चाहता हूँ ।

नक्षत्रराय "हाँ" करके रघुपति की ओर देखने लगे और अपने मन में कहने लगे—मैं भी उसी को चाहता हूँ ।

रघुपति ने कहा—"उसको लाना ही होगा। आज ही लाना होगा। आज रात में ही उसे लाना चाहिए।" नक्षत्रराय प्रतिध्वनि की तरह बोले—आज रात में ही उसे लाना चाहिए।

नक्षत्रराय के चेहरे की ओर कुछ देर तक देख कर रघुपति कण्ठ-स्वर को कोमल करके बोला—यही लड़का तुम्हारा दुश्मन है। क्या तुम उसे जानते हो? तुम राजवंश में उत्पन्न हुए हो। कहाँ का एक अपरिचित-कुलशील बालक तुम्हारे माथे का मुकुट हड़पने के लिए आया है सो क्या तुम समझते हो? जो राज-सिंहासन तुम्हारे लिए अपेक्षा कर रहा था उस सिंहासन पर उसके लिए जगह निर्दिष्ट हो चुकी है। आँखें रहते भी क्या यह तुम्हें नहीं सूझता?

नक्षत्रराय के लिए ये बातें नई नहीं हैं। उन्होंने भी पहले इस प्रकार सोचा था। ज़ोर देकर बोले—आपको और कुछ कहना नहीं होगा। मैं क्या यह नहीं जानता।

रघुपति ने कहा—तो फिर उसको ले आओ, तुम्हारे सिंहासन का कण्टक दूर कर दूँ। दिन के इन कई पहरों को किसी तरह बिता कर तुम उसे किस वक्त लाओगे?

नक्षत्रराय—आज शाम के वक्त, अँधेरा हो जाने पर।

रघुपति जनेऊ छूकर बोला—जो न ला सकोगे तो ब्राह्मण का शाप लगेगा। जिस मन्त्र से प्रतिज्ञा करके उसे पूरा न करोगे तो

लिपट गया। रघुपति ने उसे जबरदस्ती गोद से उतार लिया। ध्रुव "काका" कह कर रोने लगा। नक्षत्रराय की आँखों में आँसू भर आये, किन्तु रघुपति के आगे अपने हृदय की कोमलता दिखलाते उन्हें बड़ी लज्जा आई। उन्होंने स्वाँग कर लिया, मानों वे भी पत्थर के बने हैं। तब ध्रुव रो रोकर बहन, बहन, कह कर पुकारने लगा। बहन उसकी थी कहाँ जो आवे। रघुपति ने वज्र के सदृश कठोर स्वर से उसे एक बार डपट दिया। इससे ध्रुव का रोना रुक गया, केवल रह रह कर वह हिचकी लेने लगा। चौदहों देवता देखते रहे।

गोविन्दमाणिक्य आधी रात के समय स्वप्नावस्था में रोने की आवाज सुन कर जाग उठे। उन्होंने एकाएक सुना, उनके झरोखे के नीचे से कोई अधीर स्वर से उन्हें पुकार रहा है—"महाराज! महाराज!"

राजा ने जल्दी से उठ कर चन्द्रमा के प्रकाश में ध्रुव के चचा केदारेश्वर को देख कर पूछा—क्यों क्या हुआ?

केदारेश्वर—महाराज, मेरा ध्रुव कहाँ है?

राजा—क्यों, क्या अपनी चारपाई पर नहीं है?

"नहीं"।

केदारेश्वर कहने लगा—"जब मैंने तीसरे पहर ध्रुव को यहाँ न देखा तब खोज करने पर नक्षत्रराय के नौकर ने मुझसे कहा कि ध्रुव महल के भीतर युवराज के पास है।" यह सुन कर मैं निश्चिन्त हो गया। रात अधिक बीतते देख

मेरे मन में सन्देह हुआ । दरयाफ़ करने पर मालूम हुआ कि युवराज अपने कोठे पर नहीं हैं । महाराज के पास हाजिर होने के लिए मैंने कितनी ही आरज़ू-मिन्नत की पर द्वारपाल ने मेरी एक न सुनी । इसी से मैंने खिड़की के नीचे से महाराज को पुकार कर जगाया है। मेरा अपराध क्षमा किया जाय ।

राजा के मन में बिजली की तरह एक बात चमक उठी । उन्होंने चार पहरेदारों को बुला कर कहा कि हथियारबन्द होकर मेरे साथ चलो । एक ने कहा—महाराज, आज रात को रास्ते से चलना मना है ।

राजा ने कहा—मैं आज्ञा दे रहा हूँ ।

केदारेश्वर साथ जाने को तत्पर हुए । राजा ने उनको लौटा दिया । आप उस जनशून्य रास्ते से चाँदनी के उजाले में मन्दिर की ओर चले ।

मन्दिर का फाटक जब सहसा खुल गया तब देखा कि सामने तलवार रक्खे नक्षत्र और रघुपति दोनों मद्यपान कर रहे हैं । रोशनी तेज नहीं है, एक मामूली चिराग जल रहा है । ध्रुव कहाँ है ? वह काली की प्रतिमा के पास नींद में बेख़बर सोया है । उसके गालों पर आँसू बहने का दाग सूख गया है । उसका नीचे का होंठ खुला है । मुख पर भय का कोई चिह्न नहीं है । कुछ फ़िक्र नहीं है । वह मानों पत्थर की शय्या पर नहीं है, अभी बहन की गोद में सोया है । और

वहन ने चुम्मा लेकर मानों उसकी आँखों के आँसू पोंछ दिये हैं।

मद्य पीने से नक्षत्र का दिल खुल गया था अर्थात् वे मस्ती मे आ गये थे। परन्तु रघुपति ठिकाने से बैठ कर पूजा के मुहूर्त की प्रतीक्षा कर रहा था। नक्षत्र की बक बक पर उसका किञ्चितमात्र ध्यान न था। नक्षत्र बक रहे हैं—पुरोहित महाशय, तुम मनही मन डर रहे हो। तुम समझते हो कि मैं भी डरता हूँ। लेकिन डर कुछ नहीं। डर कैसा। किसका डर। मैं तुम्हारी रक्षा करूँगा। तुम समझ रहे हो कि मैं राजा से डरता हूँ। मैं शाह शुजा से नहीं डरता। मुझे शाहजहाँ का डर नहीं। तुमने क्यों नहीं कहा, मैं राजा को पकड लाता। देवी को प्रसन्न कर देता। इस छोटे लडके का रक्त ही कितना होगा।

ऐसे समय एकाएक मन्दिर की दीवार पर परछाहीं पडी। नक्षत्रराय ने पीछे घूम कर देखा—"राजा।" सारा नशा एक ही पल में उतर गया। अपनी परछाहीं की अपेक्षा भी वे अधिक म्लान हो गये। सोये हुए ध्रुव को गोविन्दमाणिक्य ने बडी फुरती के साथ गोद में उठा कर सिपाहियो को हुक्म दिया कि इन दोनो को गिरफ़ार कर लो।

उन सिपाहियो ने रघुपति और नक्षत्रराय के दोनो हाथ पकड लिये। ध्रुव को छाती से चिपटा कर गोविन्दमाणिक्य चाँदनी के उजाले मे उस जन-शून्य पथ से राज-भवन लौट

आये । रघुपति और नक्षत्रराय दोनो सारी रात हिरासत में रहे ।

---

## अठारहवाँ परिच्छेद

आज उस अभियोग का विचार होनेवाला है । न्यायालय में लोगों की भीड उमड पडी है । विचार करने के लिए राजा विचारासन पर विराजमान हैं । सभासद् लोग चारों तरफ बैठे हैं । सामने वे दोनो अपराधी खडे हैं । किसी के हाथ में हथकडा नहीं है । केवल हथियारबन्द सिपाही उन दोनो को घेरे खडे हैं । रघुपति पत्थर के पुतले की तरह खडा है । नक्षत्रराय सिर झुकाये हैं ।

राजा ने रघुपति के अपराध को प्रमाणित करके उससे पूछा—तुमको क्या कहना है ?

रघुपति ने कहा—मेरा विचार करने का अधिकार आप को नहीं है ।

राजा—तो तुम्हारा विचार कौन करेगा ?

रघुपति—मैं ब्राह्मण हूँ । मैं देवता का सेवक हूँ । मेरा विचार देवता ही करेंगे ।

राजा—ईश्वर तो सबका विचार करते ही हैं । हम लोग उनके राजदण्डस्वरूप हैं । हम लोगो के द्वारा ही वे अपराधियों के दण्ड की व्यवस्था करते हैं । पाप का दण्ड और धर्म का

पुरस्कार देने के लिए संसार में उनके हजारों आज्ञावर्ती सेवक वर्तमान हैं। मैं भी उन्हीं में से एक हूँ। उन बातों को लेकर मैं तुम्हारे ऊपर विचार की ज्यादती दिखलाना नहीं चाहता। मैं इतना ही पूछता हूँ कि कल सन्ध्या के समय बलिदान की इच्छा से तुमने एक बालक को चुरा रक्खा था या नहीं?

रघुपति—हाँ।

राजा—तुम अपराध कबूल करते हो न?

रघुपति—अपराध! अपराध कैसा! मैं देवी की आज्ञा का पालन करता था। देवी का काम करता था। तुमने उसमें बाधा डाली है, अतएव अपराध तो तुमने किया है। मैं देवी के मन्दिर का अध्यक्ष हूँ। तुमको अपराधी समझता हूँ। वह तुम्हारे अपराध का विचार करेगी।

राजा उसकी बात का कुछ जवाब न देकर बोले—मेरा नियम यही है कि जो व्यक्ति देवता के नाम पर जीवबलि देगा या देने का उद्योग करेगा उसको देश-निकाले का दण्ड दिया जायगा। वही दण्ड मैंने तुम्हारे लिए निर्धारित किया है। आठ वर्ष के लिए तुम निर्वासित किये गये। सन्तरी लोग तुमको मेरे राज्य से बाहर निकाल आवेंगे।

सन्तरी लोग रघुपति को कचहरी से बाहर ले जाने को उद्यत हुए। रघुपति ने उन लोगों से कहा, "ठहरो।" वह राजा की ओर देख कर बोला, "तुम्हारा विचार तो हो चुका। अब मैं तुम्हारा विचार करूँगा। तुम ध्यान देकर सुनो। "चौदह

देवताओं की पूजा की दो रातों में जो कोई बाहर निकलेगा उसे पुरोहित दण्ड देगा।" मेरे मन्दिर का यही नियम है। इस पुराने नियम के अनुसार तुम मेरे निकट दण्डनीय हो।

राजा—तुम्हारा दण्ड कबूल करने के लिए मैं प्रस्तुत हूँ।

सभासदों ने कहा—इस अपराध के लिए केवल जुर्माना हो सकता है।

पुरोहित ने कहा—मैं दो लाख रुपये जुर्माना करता हूँ। अभी देना होगा।

राजा ने कुछ देर तक सोच कर कहा, "तथास्तु।" खजानची को बुला कर उन्होंने दो लाख रुपये देने का हुक्म दे दिया। सन्तरी लोग रघुपति को बाहर ले गये।

रघुपति के चले जाने पर नक्षत्रराय की ओर देख कर राजा कड़क कर बोले—नक्षत्रराय, तुम अपने अपराध को स्वीकार करते हो या नहीं ?

नक्षत्रराय ने कहा—"महाराज मैं अपराधी हूँ। मुझे क्षमा कीजिए।" वे दौड़ कर राजा के पैरों में लिपट गये।

महाराज घबरा गये। कुछ देर तक कुछ न बोल सके। आखिर अपने को सँभाल कर बोले—नक्षत्रराय, उठो। मेरी बात सुनो। मैं क्षमा करनेवाला कौन ? मैं अपने नियम का आप पाबन्द हूँ। जैसे अपराधी बँधा होता है वैसे ही न्याय-कर्त्ता भी बँधा रहता है। एकही अपराध में एक आदमी को

दण्ड दूँगा और एक को क्षमा प्रदान करूँगा, यह क्योंकर हो सकता है ? तुम्हीं इसका विचार करो।

सभासद् बोल उठे—महाराज, नक्षत्रराय आपके भाई हैं। आप भाई को क्षमा कीजिए।

राजा कुछ कड़ी आवाज करके बोले—तुम लोग चुप रहो, जितनी देर तक मैं इस आसन पर बैठा हूँ उतनी देर तक मैं न किसी का भाई हूँ, न किसी का मित्र।

सभासद् लोग चुप हो रहे। राजा कहने लगे—तुम लोग सुन चुके हो—मेरे राज्य के लिए यही नियम हुआ है कि जो व्यक्ति देवता के नाम पर जीवबलि देगा या देने का उद्योग करेगा उसको देश-निकाले का दण्ड दिया जायगा। कल शाम के वक्त पुरोहित के साथ षड्यन्त्र करके नक्षत्रराय बलि देने की नीयत से एक बालक को चुरा ले गये थे। इस क़ुसूर के साबित हो जाने पर मैंने इनके लिए आठ वर्ष देश-निकाले का दण्ड निर्धारित किया है।

जब सन्तरी लोग नक्षत्रराय को ले जाने पर उद्यत हुए तब राजा ने आसन से नीचे उतर कर नक्षत्रराय को गले लगाया और रुद्ध-कण्ठ से कहा—प्यारे, केवल तुम्हीं को सज़ा नहीं हुई किन्तु मुझे भी सजा हुई। न मालूम पूर्व जन्म में मैंने क्या भूल की थी। जितने दिन तुम अपने भाई-बन्धुओं से अलग रहो उतने दिन देवता तुम्हारे साथ साथ फिरें और तुम्हारा कल्याण करें।

बात की बात में यह खबर सर्वत्र फैल गई । अन्दर महल से रोने-पीटने की आवाज आने लगी । राजा एक कोठरी में किवाड बन्द करके बैठ रहे और हाथ जोड कर ईश्वर से प्रार्थना करने लगे—प्रभो, यदि मैं कभी अपराध करूँ तो मुझे क्षमा न करो, मुझ पर जरा भी दया न दिखाओ, मुझको मेरे पाप की सजा दो । पाप करके दण्ड का भार उठाया जा सकता है किन्तु क्षमा का भार नहीं उठाया जा सकता ।

राजा के मन मे नक्षत्रराय पर दूना प्रेम जागृत हो उठा । नक्षत्र-राय के बाल्यकाल का मुँह उन्हें याद आने लगा । नक्षत्रराय ने जो खेल खेले हैं, जो बातें कहीं और काम किये हैं सो सब एक एक करके उनके मन मे आने लगे । एक एक दिन, एक एक रात—अपने सूर्य के प्रकाश मे, अपने तारागणों से भरे आकाश मे—बालक नक्षत्रराय को लेकर उनके सम्मुख उदय होने लगी । राजा की आँखों से आँसू बहने लगे ।

---

## उन्नीसवाँ परिच्छेद

जब राज्य से बाहर होने के लिए रघुपति तैयार हुआ तब सिपाहियों ने पूछा—आप किस तरफ जायँगे ? रघुपति ने कहा—पच्छिम की ओर ।

नौ दिन तक बराबर पच्छिम की ओर जाने के बाद सिपाही लोग ढाका शहर के आस पास पहुँचे । तब वे लोग रघुपति को वहाँ छोड कर राजधानी लौट आये ।

गये थे । जब सुना कि मुग़लों की फ़ौज चली गई तब यहाँ आये हैं ।"

रघुपति ने पूछा—मुगलों की सेना किस तरफ गई है ?

उसने कहा—विजयगढ की तरफ । अब वे लोग विजयगढ के जगल मे पहुँचे होगे ।

रघुपति और कुछ बात न करके वहाँ से तुरन्त चला गया ।

---

## बीसवाँ परिच्छेद

विजयगढ का विस्तृत वन चोर डाकुओ का अड्डा है । जगल के बीच होकर जो सडक गई है उसके दोनो तरफ मनुष्यों की कितनी ही ठठरियाँ पड़ी हैं, जिन पर जगली फूल फूल रहे हैं । और कुछ चिह्न देखने मे नही आता । जगल के भीतर अधिकतर बड, बबूल और नीम के पेड हैं । सैकडो तरह की लतायें और पौदे हैं । बीच बीच मे कोई कोई गढा तालाब सा दिखाई देता है । निरन्तर पत्ते पडने और सडने के कारण उस गढे का पानी बिलकुल हरा हो गया है । छोटी छोटी कितनी ही पगडडियाँ इधर उधर साँप की तरह टेढी मेढी हो कर घने जंगल मे चली गई हैं । पेडों की डाल डाल पर झुड के झुड वानर बैठे हैं । बड के पेड की डालो से सैकडों बट-जटाये तथा वानरो की पूँछें झूल रही हैं । टूटे फूटे मन्दिर के आँगन में हरसिगार के वृक्ष उजले उजले फूलों से तथा वानरो के दाँतों

की चमक से बिलकुल छिप गये हैं। शाम के वक्त बडे बडे भ्रखाड पेडों पर अगणित तोतों की चे चें से घने जगल का घोर अन्धकार मानो खण्ड खण्ड होकर फटा जा रहा है। आज इस विस्तृत वन में प्राय बीस हजार सेना घुस पडी है। डालो, पत्तो, लताओ और पौदो से घिरा हुआ यह जगल बडा गोलाकार मालूम होता है मानों तीखे नख चोंचवाले बाज के समान उस सेना का एक-मात्र घोंसला हो। एक साथ इतनी सेना का आगम देख कर अगणित कौए कांव कांव करते हुए दल बाँध कर आसमान में घूमने लगे। डाल पर आकर बैठने का उन्हे साहस नहीं होता। किसी तरह की गडबड न करने की सिपहसालार की सख्त ताकीद थी। सैनिकगण सारे दिन सफ़र करके, शाम के वक्त जगल में आकर, सूखी लकडियाँ बटोर कर रसोई बना रहे हैं और आपस में चुपके चुपके बातचीत कर रहे हैं। उन लोगो की गुनगुनाहट से सारा जगल गनगना गया है। इसी से सन्ध्या समय में भी झिल्लियो की झनकार सुनाई नहीं देती। पेडो से तनो से बँधे हुए घोडे रह रह कर टापों से धूल उडा रहे हैं और हिनहिनाते हैं, जिससे सारा जगल कॉप उठता है। टूटे मन्दिर के पास खाली जगह मे शाहशुजा का खेमा खडा है। और सब लोग पेडों के नीचे ही ठहरे हैं।

लगातार दिन भर चल कर रघुपति ने जगल के भीतर पैर रक्खा। अब रात हो चुकी है। अधिकाश सैनिक गाढी नींद में सो रहे है। थोडी सी सेना चुपचाप पहरा दे रही है। बीच

बीच में किसी किसी जगह आग बल रही है। जा
पडता है, मानो अन्धकार ने बडे कष्ट से अपनी नींद भरी ला
आँखें खोली हैं। वन में पाँव रखते ही मानो रघुपति ने बीस
हजार सेना के साँस लेने का शब्द सुना। हजारों दरख
अपनी शाखाओं को फैला कर जगल का पहरा दे रहे हैं
उल्लू पक्षी अपने तुरत के जने बच्चे के ऊपर जिस तर
छाती रख कर और पख पसार कर बैठता है उस
तरह जगल के बाहरवाली विशाल रात्रि जगल के भीतर
वाली रात को दबाये और अपने डैनों से छिपाये चुपचा
बैठी है। जगल के भीतरवाली रात मुँह छिपा कर सो रही
है और जगल के बाहरवाली रात सिर उठा कर जाग रही
है। रघुपति उस रात को जगल के बाहरी हिस्से में सो रहा।

अचेत सोते हुए रघुपति को सवेरे के वक्त किसी ने
आकर एकाएक झँझोड दिया। रघुपति हडबडा कर उठ
बैठा। देखा कि पगडी बाँधे लम्बी दाढीवाले कई मुगल
सिपाही अपनी बोली मे उससे कुछ कह रहे हैं। जिसे सुन
कर उसने अनुमान किया कि वे लोग गाली दे रहे हैं। तब
उसने भी बँगला मे उन लोगों को साला कह कर अपने
सम्बन्ध का परिचय दिया। वे लोग रघुपति के साथ खींचा-
तानी करने लगे। रघुपति ने कहा—"तुम लोगों ने क्या ठट्ठा
समझ लिया है ?" हालाँ कि उन लोगों के आचरण से ठट्ठे का
कोई लक्षण प्रकट नहीं हुआ। जगल के भीतर से वे लोग

उसे बेख़ौफ़ खींच कर ले जाने लगे। रघुपति विशेष रूप से अपनी अप्रसन्नता प्रकट करके बोला—"खींचातानी क्यों कर रहे हो। मैं ख़ुद चलता हूँ। नहीं तो मैं इतनी दूर आता ही क्यों?" सैनिक हँसने लगे और उसकी बँगला बोली का अनुकरण करने लगे। धीरे धीरे उसके चारों ओर अधिक सिपाही जमा हो गये। उसके सम्बन्ध में भारी कोलाहल मच गया। उसकी दुर्दशा का अन्त न रहा। एक सिपाही ने गिलहरी की पूँछ पकड कर उसको रघुपति के मुँडे हुए माथे पर यह देखने के लिए रख दिया कि उस मुंडित मस्तक को फल के धोखे वह खाती है या नहीं। एक सिपाही रघुपति की नाक के पास एक मोटे बेंत को टेढा कर साथ साथ चला, उस झुके हुए बेंत को छोड देने से रघुपति के मुँह पर से नाक की मर्यादा बिलकुल न रहने की सम्भावना थी। सैनिकों की हँसी से सारा जंगल गूँजने लगा। आज दिन को दोपहर के समय युद्ध करना होगा। इसी से सवेरे दिल बहलाने के लिए रघुपति को उन लोगों ने एक तमाशा बना डाला। तमाशे के सभी दृश्य ख़तम हो जाने पर सेना ब्राह्मण को शुजा के ख़ेमे में ले गई। शुजा को देख कर रघुपति ने सलाम नहीं किया। वह देवता और ब्राह्मणों के सिवा और किसी के सामने सिर न नवाता था। इसी से अपने सिर को उन्नत करके खड़ा रहा। हाथ उठा कर कहा—शाहजहाँ बादशाह की जय हो।

शुजा शराब का प्याला हाथ में लिये बैठे थे। सुस्ती

से भरी हुई आवाज में नफ़रत के साथ कहा—क्या मामला है ?

सैनिकों ने कहा—हुजर, यह दुश्मनों का जासूस हम लोगों का भेद लेने के लिए आया था। हम लोगों ने इसे गिरफ़ार कर लिया है।

शुजा ने कहा—अच्छा, अच्छा, वह बेचारा देखने के लिए आया है। उसे सब चीजे अच्छी तरह दिखला कर छोड दो। अपने मुल्क में जाकर लोगों से सब हाल कहेगा। रघुपति ने टूटी फूटी हिन्दी में कहा—हुजूर का मातहद मे हम कोई दु काम करने को अर्ज करता हूँ।

शुजा ने आलस्य के साथ हाथ हिला कर शीघ्र चले जाने का इशारा किया। कहा—"ओफ, बडी गरमी है।" जो पखा झलता था वह दुगुना जोर लगा कर पखा झलने लगा।

दारा ने अपने बेटे सुलेमान को जयसिंह के नेतृत्व में, शुजा का आक्रमण रोकने के लिए भेजा है। शुजा को खबर मिली है कि वह बृहत् सैन्यदल नजदीक आ पहुँचा है। इसी से वे विजयगढ के किले पर दखल करके वहाँ फौज एकत्र करने के लिए आतुर हो पडे हैं। शुजा के हाथ मे किला और सरकारी खजाना सौंप देने का प्रस्ताव लेकर विजयगढ के महाराज विक्रम-सिंह के पास दूत गया था। विक्रमसिंह ने उस दूत की जबानी कहला भेजा—मैं केवल दिल्लीपति बादशाह शाहजहाँ को तथा

ससार के स्वामी शङ्कर को जानता हूँ । शुजा कौन हैं ? मैं उन्हें नहीं जानता ।

शुजा रुकती जबान से बोले—ओफ । बडा बे अदब । फिर नाहक़ लडाई करनी होगी ।

रघुपति ने इन बातो को सुन लिया। सेना के हाथ से छुटते ही वह विजयगढ की तरफ चला ।

---

## इक्कीसवाँ परिच्छेद

विजयगढ पहाड के ऊपर है । वहाँ का जगल किले के आस पास जाकर खतम हुआ है । जगल से बाहर होकर रघुपति ने एकाएक देखा कि पत्थरो का बना हुआ ऊँचा किला मानो काले आसमान मे तन कर खडा है । जिस प्रकार जगल अपने हजारों वृक्ष-समूहो से ढका रहता है । उसी प्रकार किला भी अपने पत्थरों के बीच आप ही बन्द है । जगल सावधान है तो किला भी सतर्क है । जगल बाघ की तरह छिप कर पूँछ दबाये बैठा है तो किला सिह की तरह अपने अयालो को फैला कर और गर्दन टेढी किये खडा है । जगल धरती मे कान लगा कर सुन रहा है । किला आसमान में सिर उठा कर देख रहा है ।

जगल से रघुपति के निकलते ही किले की दीवाल के ऊपर वाले सैनिक चमक उठे । तुरही बजने लगी । किला मानों

सिंह की तरह गरज कर, अपने नख दाँतो को निकाल, और भौंहें चढा, तन कर खडा हो गया ।

रघुपति जनेऊ दिखा कर और हाथ उठा कर इशारा करने लगे । सिपाही लोग सावधान होकर खडे रहे ।

रघुपति जब किले की दीवाल के पास गये तब सिपाहियों ने पूछा—तुम कौन हो ?

रघुपति ने कहा—मैं अतिथि ब्राह्मण हूँ ।

किले के मालिक महाराज विक्रमसिंह बड़े धार्मिक हैं। देवता, ब्राह्मण और अतिथियो की सेवा में वे सदा तत्पर रहते हैं। जनेऊ रहने से फिर किले के अन्दर घुसने के लिए और किसी परिचय की आवश्यकता न थी । किन्तु आज लडाई के दिन क्या करना चाहिए, इसका सैनिक लोग कुछ ठीक न कर सके। रघुपति ने कहा—तुम लोग यदि मुझे आश्रय न दोगे तो मुसलमानो के हाथ से मेरी मृत्यु होगी ।

विक्रमसिंह के कानो में जब यह बात पडी तब उन्होने किले के अन्दर ब्राह्मण को आश्रय देने के लिए आज्ञा दी । किले की दीवाल पर से एक सीढी नीचे लटका दी गई । रघुपति उसी के सहारे किले के अन्दर दाखिल हुआ ।

किले के अन्दर युद्ध की प्रतीक्षा से सभी लोग व्यग्र हो रहे हैं । ब्राह्मण के सत्कार का भार खुद बूढे काका साहब ने लिया । उनका असल नाम है खड्गसिंह, परन्तु उन्हे कोई काका साहब कहता है और कोई सूबेदार साहब । लोग उन्हें इस

तरह क्यों कहा करते हैं, इसका कोई कारण नहीं। इस ससार मे उनके एक भी भतीजा नहीं, भाई नहीं, उन्हें काका होने का कोई हक नहीं और आगे होने की कोई सम्भावना भी नहीं । उनके भतीजों की जितनी सख्या है, उसकी अपेक्षा उनकी सूबेदारी अधिक नहीं है । अर्थात् उनके अधिकार में एक भी सूबा नहीं। किन्तु आज तक किसी ने उनके ओहदे की निसबत कुछ उज्र या सन्देह नहीं किया। जो लोग विना भतीजे के चचा और विना सूबे के सूबेदार कहलाते हैं उन्हें पदच्युत होने का कोई डर नहीं। अनित्यता के साथ ससार का और चञ्चलता के साथ लक्ष्मी का जो सम्बन्ध है वही उन ओहदो के साथ उनका है। जब कारण नहीं तब कार्य कैसा ?

काका साहब ने "वाह वाह! ये तो यथार्थ मे ब्राह्मण हैं" कह कर भक्तिभाव से प्रणाम किया। रघुपति का स्वरूप दीप-शिखा की तरह देदीप्यमान था, जिसे देख कर पतङ्ग के सदृश लोग एकाएक मुग्ध हो जाते थे।

काका साहब ने ससार की वर्तमान समय की सोचनीय अवस्था पर खिन्न होते हुए कहा—देवताजी, तब के से ब्राह्मण आज कल कितने मिलते हैं ?

रघुपति—बहुत थोड़े।

काका साहब—पहले ब्राह्मणो के मुँह मे आग रहती थी अब सब आग पेट के आश्रित हुई है।

रघुपति—सो भी क्या पूर्ववत् है।

काका साहब ने सिर हिला कर कहा—ठीक बात। अगस्त्य मुनि जिस प्रमाण से पानी पी गये थे उसी अन्दाज से यदि भोजन करते तो ? इस बात को आप एक बार गौर करके देखिए।

रघुपति ने कहा—और भी कुछ उदाहरण हैं ?

काका साहब—हाँ, हैं क्यों नहीं। जह्नु मुनि की प्यास की बात सुनी जाती है, पर उनकी भूक की बात कहीं लिखी नहीं। अनुमान करके देखिए। हड खाने ही से भूख कम लगती है सो बात नहीं। वे प्रतिदिन कितनी हड़ें खाते थे, इसका हिसाब होता तो कुछ समझ मे आता।

ब्राह्मणों की महिमा स्मरण करके रघुपति गम्भीर स्वर में बोला—नहीं साहब, भोजन के ऊपर उन लोगों का विशेष ध्यान नहीं था।

काका साहब ने दाँतो मे जीभ दबा कर कहा—राम, राम, यह आप क्या कहते हैं। उन लोगों का जठरानल बड़ा ही प्रबल था, इसका पूरा प्रमाण है। इसे क्यों नहीं सोचते ? समय के हेर फेर से सभी आग बुझ गई। होम की आग भी नहीं जलती। परन्तु रघुपति ने कुछ दुखी होकर कहा—"होम की आग अब क्योंकर जलेगी ? देश मे घी रहा नहीं, म्लेच्छ लोग गायो को खाये जाते हैं। अब होम की सामग्री मिलती है कहाँ ? होम की आग न जलने से ब्राह्मणों का तेज अब

सैनिको ने कहा—ब्राह्मण ने हम लोगों को लूट करने से रोका है। हम लोग जान देने जा रहे हैं और कुछ लूट पाट तक भी न करने पावेंगे, यह वडा ही वेइन्साफ है।

नक्षत्रराय फिर सिर हिला कर वोले—ठीक बात, ठीक बात।

"महाराज का हुक्म हो तो हम लोग ब्राह्मण की बात न मान कर लूट पाट करते चलें।"

नक्षत्रराय ने वडे गर्व से कहा—"ब्राह्मण कौन होते हैं। वे क्या जानते हैं। मैं तुम लोगो को हुक्म देता हूँ। तुम लोग मजे में लूट पाट करते चलो।" एक बार इधर उधर घूम कर देखा, किसी तरफ रघुपति को न देख कर निश्चिन्त हुए। रघुपति को इस प्रकार अकातर भाव से अतिक्रम करके वे अपने मन मे बहुत ही खुश हुए। प्रभुता का मद, मद्य की तरह, उनकी नस नस में फैलने लगा। वे ससार को नई दृष्टि से देखने लगे। कल्पित व्योमयान (वैलून) पर चढ कर मानो वे इस पृथ्वी को वहुत नीचे मेघ की तरह मलिन देखने लगे, यहाँ तक कि बीच बीच मे यदा कदा रघुपति को भी कुछ नहा समझते। वे एकाएक मद में मस्त होकर गोविन्दमाणिक्य के ऊपर अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। मन ही मन वार बार कहने लगे—"मुझको देश-निकाले की सजा! मुझको साधारण प्रजा की तरह कचहरी मे खडा किया! अब की बार देखता हूँ, कौन किसे निर्वासित करता है। इस बार त्रिपुरा की सारी प्रजा को

मुगल सेना सिर झुका कर सलाम करती है। सेनापति बड़ी इज्जत के साथ उन्हें लम्बा सलाम करते हैं। सैकड़ों खुली तलवारों के बीच ऊँचे हाथी की पीठ पर राजचिह्न से अङ्कित सुनहरे हौदे में बैठ कर वे प्रस्थान करते हैं। साथ साथ उत्साह-वर्धक बाजे बजते जाते हैं। राज-चिह्न सूचक पताका फहराती हुई आगे आगे चलती है। वे जिस गाँव होकर जाते हैं उस गाँव के लोग सेना के डर से घर द्वार छोड़ कर पहले ही भाग जाते हैं। उन लोगों को इस तरह डर कर भागते देख नक्षत्रराय के मन मे गर्व का उदय हो आता था। उनके मन मे होता था कि मैं दिग्विजय करता चला जा रहा हूँ। छोटे छोटे जमींदार अनेक प्रकार के उपहार ले लेकर सामने हाजिर होते और सलाम करके चले जाते थे। नक्षत्रराय उन लोगों को पराजित राजा समझते हैं—और महाभारत के दिग्विजयी पाण्डवों की बात उन्हें याद आती है।

एक दिन सेना ने आकर और सलाम करके कहा—"महाराजा साहब" नक्षत्रराय तन कर बैठ गये।—हम लोग महाराज के लिए जान देने आये हैं। हम लोग जान की परवा नहीं रखते। हम लोगो का यह नियम हमेशा के लिए है कि जिस रास्ते से लड़ाई करने जाते हैं उस रास्ते के आस पास के गाँवों को लूटते जाते हैं—इसमे कोई दोष है, ऐसा किसी शास्त्र मे नहीं लिखा है।

नक्षत्रराय ने सिर हिला कर कहा—ठीक बात, ठीक बात।

सैनिको ने कहा—ब्राह्मण ने हम लोगो को लूट करने से रोका है। हम लोग जान देने जा रहे हैं और कुछ लूट पाट तक भी न करने पावेंगे, यह वडा ही वेइन्साफ है।

नक्षत्रराय फिर सिर हिला कर बोले—ठीक बात, ठीक बात।

"महाराज का हुक्म हो तो हम लोग ब्राह्मण की बात न मान कर लूट पाट करते चले।"

नक्षत्रराय ने बडे गर्व से कहा—"ब्राह्मण कौन होते हैं। वे क्या जानते हैं। मैं तुम लोगो को हुक्म देता हूँ। तुम लोग मजे मे लूट पाट करते चलो।" एक बार इधर उधर घूम कर देखा, किसी तरफ रघुपति को न देख कर निश्चिन्त हुए। रघुपति को इस प्रकार अकातर भाव से अतिक्रम करके वे अपने मन मे बहुत ही खुश हुए। प्रभुता का मद, मद्य की तरह, उनकी नस नस में फैलने लगा। वे ससार को नई दृष्टि से देखने लगे। कल्पित व्योमयान (वैलून) पर चढ कर मानो वे इस पृथ्वी को वहुत नीचे मघ की तरह मलिन देखने लगे, यहाँ तक कि वीच वीच मे यदा कदा रघुपति को भी कुछ नहा समझते। वे एकाएक मद में मस्त होकर गोविन्दमाणिक्य के ऊपर अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। मन ही मन बार बार कहने लगे—"मुझको देश-निकाले की सजा! मुझको साधारण प्रजा की तरह कचहरी मे खडा किया! अब की बार देखता हूँ, कौन किसे निर्वासित करता है। इस बार त्रिपुरा की सारी प्रजा को

नक्षत्रराय का प्रताप मालूम हो जायगा।" नक्षत्रराय मारे गर्व के फूल उठे। बेचारे निरपराधी गाँववालो पर व्यर्थ अत्याचार और लूट पाट से रघुपति को बडी नफरत थी। उसने इन बातो को रोकने के लिए बहुत उपाय किये। किन्तु मुग़ल सेना ने नक्षत्रराय की आज्ञा पाकर रघुपति की बातों पर ध्यान न दिया। आखिर रघुपति ने नक्षत्रराय से जाकर कहा—इन बेचारे असहाय गाँववालो पर यह अत्याचार क्यो ?

नक्षत्रराय ने कहा—तुम इन बातो को क्या समझो। युद्ध के अवसर पर सेना को लूट पाट से रोक कर हतोत्साह करना ठीक नहीं।

नक्षत्रराय की बात सुन कर रघुपति कुछ अचम्भे मे आ गया। एकाएक नक्षत्रराय का ऐसा महत्त्वाभिमान देख कर वह मन ही मन हँसा और प्रकटरूप से कहने लगा—अभी लूट पाट करने देने से पीछे इन लोगो को सँभालना कठिन होगा। ये लोग सारे त्रिपुरा को लूट लेगे।

नक्षत्रराय ने कहा—उसमे हानि ही क्या ? मैं तो यही चाहता हूँ। त्रिपुरा एक बार समझे तो कि नक्षत्रराय को देश से निकालने का फल क्या हुआ। तुम इस विषय मे कुछ नहीं समझते। तुमने युद्ध ही कब किया है जो इन बातो को समझोगे ?

इस बात को सुन कर रघुपति मन ही मन बहुत प्रसन्न हुआ। नक्षत्रराय की बातो का कुछ उत्तर न देकर वह चला

गया। उसकी इच्छा यही थी कि नक्षत्रराय बिलकुल काठ के पुतले की तरह न रहे, वे कुछ चातुर्य भी सीखे।

---

## बत्तीसवाँ परिच्छेद

त्रिपुरा में जब चूहों का उपद्रव शुरू हुआ था तब सावन का महीना था। खेतों में केवल मकई फल चुकी थी और पहाड़ी जमीन में धान पकने लग गया था। तीन महीने किसी तरह कट गये। अगहन के महीने में जब धान काटने का समय आया तब देश में सर्वत्र आनन्द छा गया। किसान* लोग स्त्री, बालक, युवा और वृद्धों के साथ मिल कर हाथ में, हँसुआ लिये अपने अपने खेत में जा पहुँचे। बड़े मीठे सम्बोधन से एक दूसरे को पुकार रहा है। किसानों की स्त्रियाँ रास्ते में, मैदान में, झुण्ड बाँध बाँध कर गाने लगीं। राजा पर जो प्रजा का असन्तोष था वह दूर हो गया। राज्य में सर्वत्र शान्ति छा गई। ऐसे समय खबर आई कि नक्षत्रराय राज्य हड़पने की इच्छा से असख्य सेना को साथ लिये त्रिपुरा राज्य की सीमा पर आ पहुँचे हैं। सेना ने विशेष रूप से लूट पाट और प्रजा पर अत्याचार करना शुरू कर दिया है। इस खबर से सारा देश काँप उठा।

---

* वास्तव में ये लोग किसान नहीं कहे जा सकते, क्योंकि ये लोग यथाविधि खेती नहीं करते। जङ्गल जला कर वर्षा के आरम्भ में केवल बीज बखेर देते है। इस तरह की खेती को जूम कहते हैं और खेतिहरों को जूमिया।

यह खबर राजा के हृदय में छुरी की तरह चुभ गई। दिन भर यों ही चुभती रही। ठहर ठहर कर हर एक वार नई बात की तरह उनके मन में स्मरण होने लगा कि नक्षत्रराय हमारे ऊपर आक्रमण करने आ रहे हैं। वे नक्षत्रराय के उस स्वाभाविक सुन्दर मुखड़े को बार बार अपने नेह-भरे नेत्रों के सम्मुख देखने लगे। उसी के साथ साथ यह भी मन में होने लगा कि वही नक्षत्रराय बड़ी भारी सेना के साथ हाथ में तलवार लिये हम पर आक्रमण करने के लिए आ रहे हैं। वे मन में कहने लगे—"साथ में एक सिपाही तक न लेकर नक्षत्रराय के सामने उस बड़े युद्ध-क्षेत्र में छाती फैला कर खड़े हो जायँ और नक्षत्रराय के सहस्रश सैनिकों की तलवारें एक साथ हमारे हृदय का रक्तपान करें।" उन्होंने ध्रुव को अपने पास खींच कर कहा—"ध्रुव, क्या तू भी इस मुकुट के लिए मेरे साथ झगड़ा करेगा?" मुकुट को धरती पर फेंक दिया। एक मोती का बड़ा दाना टूट कर गिर पड़ा।

ध्रुव ने हौसले के साथ हाथ बढ़ा कर कहा—मैं लूँगा।

राजा ने ध्रुव के सिर पर मुकुट रख कर और उसे गोद में बैठा कर कहा—"यह लो, मैं किसी के साथ झगड़ा करना नहीं चाहता।" यह कह कर उन्होंने बड़े चाव से ध्रुव को छाती से लगा लिया। इसके बाद सारा दिन "यह केवल मेरे पाप का फल है"—कह कर राजा अपने आत्मा के साथ विवाद करने लगे। पाप का उदय हुए बिना भाई कभी भाई के ऊपर

आक्रमण नहीं कर सकता। इसी बात को मन मे मान कर उन्हें कुछ धैर्य हुआ। उन्होंने मान लिया कि यह ईश्वर की प्रेरणा है। ईश्वर के दरबार से ऐसी ही आज्ञा आई है।

"नक्षत्रराय का क्या सामर्थ्य है कि उस आज्ञा का उल्लङ्घन कर सके।" यही मान कर उनके टूटे दिल को कुछ सन्तोष मिला। वे अपने ही माथे पाप चढाने को राजी हैं। इससे नक्षत्रराय के ऊपर से मानो कितने ही पाप का भार टल गया।

बिल्वन ठाकुर ने आकर कहा—यह समय क्या आकाश की ओर देख कर सोचने का है ?

राजा ने कहा—ये सब मेरे पाप के फल हैं।

बिल्वन ने कुछ रुष्ट होकर कहा—महाराज, इन बातों के सुनने से मैं अधीर हुआ जाता हूँ। यह किसने कहा है कि दु ख पाप का ही फल है। धर्म का फल भी दु ख हो सकता है। कितने ही धर्मात्मा लोगो ने दु ख में ही अपना जीवन विताया है। धर्म का फल सुख नहीं है। धर्म का फल धर्म ही है।

राजा ने इसका कुछ जवाब न दिया।

बिल्वन ठाकुर ने कहा—महाराज ने क्या कुछ पाप किया था, जिससे यह घटना हुई है ?

राजा ने कहा—अपने भाई को देश से निकाल दिया था।

बिल्वन ठाकुर ने कहा—आपने अपने भाई को नहीं निकाला, बल्कि अपराधी को निर्वासित किया है।

राजा ने कहा—दोषी होने पर भी भाई को निकालने का पाप अवश्य है। उस पाप का फल कुछ न कुछ अवश्य ही होगा। यद्यपि दुर्योधन आदि दुराचारी थे तथापि उन्हे मार कर पाण्डव शान्तिपूर्वक राज्य को सुख से नहीं भोग सके। पीछे यज्ञ करके उस पाप का प्रायश्चित्त किया। पाण्डवो ने लड कर जीते जी कौरवो का राज्य प्राप्त कर लिया और कौरवो ने मर कर ही पाण्डवो का राज्य हरण किया, अर्थात् बन्धु-वियोग से व्यथित होकर पाण्डव राज्य का उपभोग न कर सके। मैंने नक्षत्र को निकाला है, अब वह मुझको निकालने आ रहा है।

बिल्वन ने कहा—पाण्डवो ने पाप की शान्ति के लिए कौरवो के साथ युद्ध नहीं किया था। उन लोगो ने तो राज्य पाने ही के लिए युद्ध ठाना था। किन्तु महाराज ने पाप को शान्त करने के लिए अपने सुख-दु ख का कुछ विचार न करके धर्म का पालन किया है। इसमें पाप की बात तो मैं कुछ भी नहीं देखता। यदि आप इसे पाप ही समझते हो तो प्रायश्चित्त की व्यवस्था देने मे मुझे कोई उज्र नहीं। मैं ब्राह्मण हूँ। मुझे सन्तुष्ट कर देने ही से पाप का प्रायश्चित्त हो जायगा।

राजा मुसकुरा कर चुप हो रहे। बिल्वन ठाकुर ने कहा—जो हो, अभी युद्ध की तैयारी कीजिए। अब विलम्ब करना ठीक नहीं।

राजा ने कहा—मैं युद्ध न करूँगा।

विल्वन ठाकुर ने कहा—यह कैसे होगा । आप बैठे बैठे सोचा करें । मैं अभी सेना समह करने जाता हूँ ।

इस समय सब प्रजा अपने अपने खेत पर गई है । अभी पूरे तौर से सैनिकों का मिलना कठिन है । यह कह कर और किसी उत्तर की प्रतीक्षा किये बिना ही विल्वन ठाकुर चले गये ।

न जाने एकाएक ध्रुव के मन में क्या हो आया कि उसने राजा के पास आकर और उनके मुँह की ओर देख कर पूछा—काका कहाँ हैं ?

राजा ने कहा—"काका आ रहे हैं" । उनकी आखों में आँसू भर आये ।

---

## तेंतीसवाँ परिच्छेद

विल्वन ठाकुर के सिर पर भारी काम आ पड़ा । उन्होंने चटगाँव के पहाडी प्रदेश मे भाँति भाँति के उपहारों के साथ दूत भेजे और कूकी जाति के प्रधान के पास कहला भेजा कि कूकी सेनाओं के द्वारा आप आकर सहायता करें । युद्ध का नाम सुन कर वे लोग मारे खुशी के उछल पडे । कूकी जाति के जितने लाल ( प्रधान ) थे, उन सबने युद्ध-सवाद-सूचक हँसुआ लाल कपड़े मे लपेट कर दूतों के हाथ गाँव गाँव मे भेज दिया । देखते ही देखते कूकी-सेना के दल चटगाँव के पहाड से त्रिपुरा के पहाड पर आ पहुँचे । उन लोगों को

किसी नियम का पाबन्द करके रखना कठिन है। बिल्वन ठाकुर ने स्वय त्रिपुरा के गॉव गाँव मे जाकर अच्छे अच्छे हट्टे कट्टे साहसी जवानो को चुन चुन कर सेना में भरती किया। बिल्वन ठाकुर ने आगे बढ कर मुग़ल सेना पर आक्रमण करना उचित नहीं समझा। उन्होने यही सोचा कि जब वे लोग समतल भूमि को पार करके कुछ कठिन पहाडी रास्ते में आवेगे तब जङ्गल और पहाड के अनेक गुप्त स्थानों से एकाएक उन पर आक्रमण करके उन्हे चकित कर डालेगे। उन्होंने अपनी हार होने की बात सोच कर बडे बडे पत्थरो से नदी का पानी रोक लिया। यह इसलिए कि जब मुगल सेना नदी के पास आवेगी तब इसी पानी के द्वारा उसे बहा देंगे।

इधर नचत्रराय देश को लूटते हुए त्रिपुरा के पहाडी प्रदेश मे आ पहुँचे। धान की कटाई ख़तम हो चुकी है। सभी किसान तीर कमान लेकर लडने के लिए तैयार हैं। कूकीसेना उमडने पर उतारू हो गई। झरने की जलराशि की तरह अब रोकने पर भी नहीं रुकती।

गोविन्दमाणिक्य ने कहा—मैं युद्ध न करूँगा।

बिल्वन ठाकुर—महाराज, आप यह क्या कह रहे हैं।

राजा—"मैं राज्य करन योग्य नहीं। उसी के ये लक्षण दिखाई दे रहे है। इसी से प्रजा की श्रद्धा मुझ पर से उठ गई। इसी से अकाल की घोषणा हुई और इसी कारण यह युद्ध की

सम्भावना हो रही है । राज्य छोड देने के हेतु ये सब भगवान् के आदेश हैं ।

बिल्वन ने कहा—ये कभी भगवान् के आदेश नहीं । ईश्वर ने राज्य का भार तुम्हारे हाथ सौंपा है । जितने दिनों तक राज-काज निर्विवाद था उतने दिनों तक तुमने अपने सहज कर्तव्य का पालन किया । जब राज्य का बोझ कुछ भारी हो उठा है तब तुम उसे दूर पटक कर स्वाधीन होने के लिए ईश्वर की आज्ञा कह कर लोगों को भुलावा देते हो और अपने को सुखी करना चाहते हो ।

यह बात गोविन्दमाणिक्य के मन में चुभ गई । वे चुप होकर कुछ देर बैठे रहे, तदनन्तर अधीर होकर बोले—मान लो कि मेरी हार हुई और नक्षत्रराय मुझको मार कर राजा हुए तो ।

बिल्वन—यदि वास्तव में यही घटना होगी तो महाराज के लिए सोच न करूँगा, किन्तु महाराज यदि अपने कर्तव्य से विमुख होकर भाग जायँगे तो हम लोगों को अवश्य खेद होगा ।

राजा कुछ कातर होकर बोले—अपने भाई का रक्तपात करूँ ?

बिल्वन—कर्तव्य के आगे भाई-बहन कोई नहीं । कुरुक्षेत्र की लड़ाई के वक्त श्रीकृष्णचन्द्र ने अर्जुन को क्या उपदेश दिया था ? याद है ?

राजा—तुम्हारा अभिप्राय यही है न कि मैं अपने हाथ में तलवार लेकर नक्षत्रराय को मारूँ ?

बिल्वन—हाँ ।

ध्रुव ने अचानक आकर बड़ी गम्भीरता से कहा—"छि यह बात न कहो" । ध्रुव खेल रहा था । उन दोनों का वा प्रतिवाद सुन कर उसने समझा कि ये दोनों आपस में झग रहे हैं । अतएव ऐसे मौके पर उन दोनों को डॉटना जरूरी है— यह सोच कर उसने सहसा वहाँ आकर और सिर हिला क कहा—छि. यह बात न कहो ।

बिल्वन ठाकुर को उसकी यह बात सुन कर बड़ा ही ह‍ हुआ । वे हँस पड़े और ध्रुव को गोद मे बैठा कर उसक मुँह चूमने लगे । राजा को हँसी न आई । उनको ऐसा लगा मानो हमने उस बालक के मुँह से देववाणी सुनी है । वे संशय- रहित स्वर मे बोले—मैंने निश्चय कर लिया है । मैं रक्तपात का प्रसङ्ग न आने दूँगा । मैं युद्ध कदापि न करूँगा ।

बिल्वन ठाकुर कुछ देर चुप रहे । आखिर उन्होंने कहा— यदि महाराज युद्ध करना नहीं चाहते तो और ही काम करें । नक्षत्रराय से मिल कर आप उन्हे युद्ध करने से रोकें ।

बिल्वन ठाकुर की इस राय को गोविन्दमाणिक्य ने पसन्द किया ।

बिल्वन ठाकुर ने कहा—इस विषय का एक पत्र लिख कर नक्षत्रराय के पास भेजा जाय । अन्त मे यही बात निश्चित हुई ।

---

# चौंतीसवाँ परिच्छेद

नक्षत्रराय सेना सहित आगे बढने लगे। कहीं कुछ विघ्न न हुआ। त्रिपुरा के जिस गाँव में वे गये वहाँ सब लोगों ने राजा मान कर उनका मान किया। पग पग पर वे राजत्व-पद का अनुभव करने लगे। तृष्णा की मात्रा उन्हें उत्तरोत्तर अधिक बढने लगी। वे समझने लगे कि चारों ओर के लम्बे चौड़े खेत, गाँव, पहाड़ और नदी आदि सब मेरे हैं। उस अधिकार-व्याप्ति के साथ ही साथ वे अपने को बहुत बडा प्रतापी मानने लगे। मुगल सेना जब जो चाहती थी तभी आप उनके लिए वैसा हुक्म दे देते थे। वे समझते थे कि वे मेरे ही हैं और मेरे राज्य में आ गये हैं। इन लोगों को किसी सुख से वञ्चित करना ठीक नहीं। मुगल सेना जब अपने देश को लौट कर जायगी तब हमारी खातिरदारी की, उदारता की और विशेष दानशीलता की बहुत बहुत तारीफ करेगी, और कहेगी—"त्रिपुरा के राजा कुछ ऐसे वैसे नहीं हैं।" मुगलसेना से वाहवाही लूटने के लिए वे हमेशा ही उत्सुक रहा करते थे। वे लोग नक्षत्रराय के सम्बन्ध में जब किसी तरह का कर्णमधुर सम्भाषण करते थे तब वे पानी पानी हो जाते थे। उन्हें हमेशा इस बात का भय लगा रहता था कि कहीं पीछे किसी तरह की मेरी शिकायत न हो।

रघुपति ने विस्मित होकर कहा—युद्ध की कोई तैयारी देखने में नहीं आती।

नक्षत्रराय—"डर गये मालूम होता है" कह कर खूब जोर से हँसने लगे।

रघुपति ने हँसने का कोई विशेष कारण नहीं देखा तो भी वह हँसने लगा।

नक्षत्रराय ने कहा—नक्षत्रराय नवाब की सेना लेकर आये हैं, यह कुछ साधारण बात नहीं है।

रघुपति—देखिए, इस बार कौन किसे निर्वासित करता है?

नक्षत्रराय—मैं चाहूँ तो देश-निकाले की सजा दे सकता हूँ, कैद भी कर सकता हूँ और फाँसी भी दे सकता हूँ। क्या करूँगा, अभी कुछ निश्चय नहीं किया है।—यह कह कर वे बडे विज्ञभाव से गौर करने लगे।

रघुपति—महाराज, आप इतना सोच विचार न करें। अब भी बहुत वक्त है, लेकिन मुझे डर है कि कहीं गोविन्दमाणिक्य बिना युद्ध किये ही आपको पराजित न कर दे?

नक्षत्रराय—सो क्यों कर होगा?

"गोविन्दमाणिक्य अपनी सेना को किसी जगह छिपा रक्खेंगे और विशेषरूप से भ्रातृस्नेह दिखला कर आपको गले लगा कर कहेंगे—'मेरे छोटे भैया, चलो, घर चलो, चल कर मक्खन मिश्री खाओ।' तब महाराज रो कर कहेंगे—'जो आपकी आज्ञा, मैं अभी चलता हूँ। देर करने की जरूरत क्या।' यह कह कर तुरन्त नागोरी जूते पहन कर भाई जी के पीछे पीछे

सिर नीचा करके टट्टू की तरह चल देंगे । बादशाह की मुगल सेना यह तमाशा देख कर हँसते हँसते घर लौट जायगी।"

रघुपति के मुँह से यह उत्कट परिहास सुन कर नक्षत्रराय बड़े ही अधीर हुए। हँसने की चेष्टा की पर हँस न सके। उन्होंने कहा—क्या उन्होंने मुझे छोटा सा बच्चा समझ रक्खा है जो इस तरह ठग लेंगे । ऐसा कभी न होने पावेगा ।

उसी दिन गोविन्दमाणिक्य की चिट्ठी लेकर एक दूत नक्षत्र-राय के खेमे में आ पहुँचा। वह चिट्ठी रघुपति के हाथ लगी। उसने उसे खोल कर पढ़ा। राजा ( गोविन्दमाणिक्य ) ने विशेष प्रेम भाव प्रकट करके भेंट के लिए प्रार्थना की है। रघुपति ने नक्षत्रराय को चिट्ठी न देखने दी। उसने दूत को यह कह कर विदा कर दिया कि गोविन्दमाणिक्य को तकलीफ उठा कर इतनी दूर आने की जरूरत नहीं। महाराज नक्षत्रराय अपनी सेना और तलवार लेकर शीघ्र ही उनसे मिलेंगे। इतने ही थोड़े समय में मानो भाई की जुदाई से वे अधिक अधीर हो गये हैं। आठ वर्ष तक इनकी जुदाई को वे कैसे सहन करते ?

रघुपति ने नक्षत्रराय से जाकर कहा—गोविन्दमाणिक्य ने अपने निर्वासित छोटे भाई को एक अत्यन्त प्रेमपरिपूर्ण पत्र भेजा है।

नक्षत्रराय ने बड़ी अवहेला का भाव व्यञ्जित करते हुए हँस कर कहा—"क्या सचमुच चिट्ठी भेजी है ? कहाँ है ? देखें ।" यह कह कर उन्होंने चिट्ठी लेने के लिए हाथ बढ़ाया

रघुपति—मैंने वह पत्र महाराज को दिखलाना आवश्यक नहीं समझा। पत्र पढ़ कर उसी वक्त उसे फाड कर फेंक दिया और उनके दूत से कह दिया कि लडाई के सिवा इसका और कोई जवाब नहीं।

नक्षत्रराय ने जरा हँस कर कहा—तुमने कहा है, लडाई के सिवा इसका और कोई जवाब नहीं। अच्छा जवाब कहला भेजा है।

रघुपति—यह उत्तर सुन कर गोन्दमाणिक्य सोचेंगे कि जब राज्य से निकाल दिया था तब तो मेरा भाई बडे ही सीधे तौर से चला गया था किन्तु वही भाई घर लौट आने के वक्त आज भारी बखेडा कर रहा है।

नक्षत्रराय—हाँ, अब समझेंगे कि मेरा भाई साधारण मनुष्य नहीं है। जब जी चाहेगा निकाल देंगे और जब जी में आवेगा बुला लेंगे, सो अब न होगा। यह कह कर वे बडी खुशी के साथ हँसने लगे।

---

## पैंतीसवाँ परिच्छेद

नक्षत्रराय का कोरा जवाब सुन कर गोविन्दमाणिक्य बडे ही मर्माहत हुए। विल्वन ठाकुर ने मन में सोचा कि महाराज अब युद्ध में असम्मति प्रकट न करेंगे।। किन्तु गोविन्दमाणिक्य ने कहा—यह बात नक्षत्रराय की कही हुई

नहीं है। यह बात उस पुरोहित ने कहला भेजी है। नक्षत्र के मुँह से ऐसी बात कभी नहीं निकल सकती।

बिल्वन—महाराज की राय अब क्या होती है?

राजा—मैं नक्षत्र को किसी तरह एक बार देख लेता तो सब बखेडो को ठडा कर देता।

बिल्वन—अगर मुलाकात न हो?

राजा—तो मैं राज्य छोड कर चला जाऊँगा।

बिल्वन—अच्छा, मैं एक बार कोशिश करके देखता हूँ।

पहाड के ऊपर नक्षत्रराय का खेमा खडा है। चारो ओर घना जगल है। कहीं बाँस का वन, कहीं बेंत का वन और कहीं सरकण्डे का वन है। धरती अनेक प्रकार के पौदो और लताओ से ढकी है। जगली हाथी आदि जानवरों के चलने के रास्ते का लक्ष्य करके सैन्यगण जैसे तैसे बडे कष्ट से पहाड पर चढ आये हैं। थोडा सा दिन बाकी है। सूर्य भगवान् पहाड के पच्छिमी भाग मे उतर आये हैं। पूरब के भाग में छाँह रहने के कारण अँधेरा सा हो गया है। सूर्य अस्त होने के समय के धुँधलेपन और वृक्षों की छांह ने मिल कर असमय मे ही जगल के भीतर साँझ कर दी है। जाडे के दिनो मे, शाम के वक्त, जैसे धरती से कुहरा उठता है उसी तरह धरती से भाप निकल रही है। झिल्लियों की झनकार से निस्तब्ध वन शब्दायमान होने लगा है। बिल्वन जब खेमे में पहुँचे तब सूर्यास्त हो चुका था। किन्तु पच्छिम की ओर

आकाश मे सुनहरी लकीरें अभी तक कुछ कुछ दिखाई दे रही हैं। पच्छिम ओर समतल पहाडी भूमि में जो घना श्यामल वन है वह, उन सुनहरी लकीरों की छाया पडने से, हरे रङ्ग के स्थिर समुद्र की तरह देख पड़ता है। मुगलसेना कल तडके यहाँ से आगे बढेगी। सेना के एक दल और सेनापति को साथ लेकर रघुपति रास्ता ढूँढने बाहर गया है, अभी तक लौटा नहीं। यद्यपि रघुपति के परोक्ष में भी नक्षत्रराय के पास गैर शख्स को न जाने देने की सख्त ताकीद थी तथापि सन्यासी जान कर बिल्वन को किसी ने नहीं रोका। बिल्वन ने नक्षत्रराय के पास जाकर और यह कह कर कि—"महाराज गोविन्दमाणिक्य ने आपको यह पत्र लिख कर स्मरण किया है" नक्षत्रराय के हाथ में पत्र दिया। नक्षत्रराय ने थरथराते हुए हाथ से पत्र लिया। पत्र खोलते समय उन्हें लज्जा और भय होने लगा। गोविन्दमाणिक्य और उनके बीच मे व्यवधान होकर जितनी देर तक रघुपति, खडा रहता था उतनी देर तक वे सर्वथा निश्चल रहते थे, मानो अब वे किसी तरह गोविन्दमाणिक्य को देखना नहीं चाहते। गोविन्दमाणिक्य का यह दूत एक-दम नक्षत्रराय के सामने आकर खडा हो गया। इस कारण वे लज्जित हो गये और मन ही मन कुछ कुढे भी। उनके मन मे आया कि अगर रघुपति वहाँ मौजूद होता तो हर्गिज इस दूत को मेरे पास न आने देता। देर तक मन में सोच विचार कर आखिर पत्र खोला। गोविन्दमाणिक्य

ने उन्हें भर्त्सना की एक बात भी नहीं लिखी । उस पत्र में एक बात भी उनको लजानेवाली नहीं । गोविन्द-माणिक्य ने उन पर जरा भी जोर जाहिर नहीं किया। नक्षत्रराय जो सैन्य लेकर उन पर आक्रमण करने आ रहे हैं—इस बात की कहीं चर्चा तक नहीं । दोनो भाइयो में पहले जिस प्रकार का भाव था मानों वही भाव अब भी वैसा ही बना है । सारे पत्र मे केवल गहरे स्नेह और गहरे विषाद का भाव भरा है। स्नेह और विषाद में किसकी मात्रा अधिक है, यह उन्हे स्पष्ट रूप से नहीं जान पडता। इन प्रेम-विषाद से भरी बातों से नक्षत्रराय के हृदय में बडा धक्का लगा । चिट्ठी पढते पढते उनके मन का भाव धीरे धीरे बदलने लगा । हृदय पर जो पत्थर का परदा पडा था वह चूर चूर हो गया। उनके मुँह पर उदासी छा गई, हाथ काँपने लगे, साथ ही साथ चिट्ठी भी काँपने लगी । नक्षत्रराय ने कुछ देर उस चिट्ठी को माथे पर रक्खा, और बार बार पढा। उस चिट्ठी में जो भाई का आशीर्वाद था वह मानों ठंडे झरने के जलप्रपात की तरह उनके सन्तप्त हृदय पर गिरने लगा । वे बड़ी देर तक क्षुब्ध हो कर सायंकाल की लालिमा से सुशोभित दूरस्थ श्यामल वन-भूमि की ओर एकटक दृष्टि से देखने लगे । चारो ओर शान्तिमयी सन्ध्या निश्शब्द शान्त समुद्र की तरह शोभा-यमान हो रही है । देखते ही देखते उनकी आँखें डबडबा आई, और बडे वेग से आँसु बह चले । नक्षत्रराय ने सहसा लज्जा

और पश्चात्ताप से अधीर होकर दोनों हाथों से मुँह ढक लिया और रोकर कहा—मैं यह राज्य नहीं चाहता। भाई साहब मेरे सब अपराधों को क्षमा करके अपने चरणों के निकट शरण दें, मुझे अपने पास रहने दें, मुझे दूर न भगावें।

बिल्वन कुछ न बोले। चुपचाप बैठे हुए स्निग्ध हृदय से और स्नेहभरी आँखों से उनका मुँह देखते रहे। आखिर जब नक्षत्रराय कुछ देर में प्रकृतिस्थ हुए तब बिल्वन ने कहा—गोविन्दमाणिक्य आपके इन्तजार में बैठे हैं, चल कर उनसे मिलिए। अब विलम्ब न कीजिए।

नक्षत्रराय ने कहा—क्या वे मुझे क्षमा करेंगे?

बिल्वन—युवराज के ऊपर वे जरा भी नाराज नहीं हैं। अधिक रात बीतने से रास्ते में तकलीफ होगी। एक घोड़ा ले लिया जाय। पहाड़ के नीचे महाराज के आदमी आपको साथ ले चलने के लिए खड़े हैं।

नक्षत्रराय—मैं छिप कर जाऊँगा। सेना पर यह बात प्रकट न होने दूँगा। अब देर करने का प्रयोजन क्या। जहाँ तक जल्द यहाँ से निकल पड़ें उतना ही अच्छा है।

बिल्वन—बहुत ठीक।

"मैं तीनमूड़ा पहाड़ पर सन्यासी के साथ शिवजी की पूजा करने जाता हूँ" यह कह कर नक्षत्रराय घोड़े पर चढ़े और सन्यासी के साथ विदा हुए। नौकरों ने साथ जाना चाहा पर नक्षत्रराय ने उन्हें मना कर दिया।

अभी बाहर हुए ही थे कि इतने ही में घोड़ों की टापों और सेना के आने की आहट मिली। नक्षत्रराय बड़े ही लज्जित हुए। देखते ही देखते रघुपति सेना के साथ आ पहुँचा। आते ही उसने विस्मित होकर पूछा—"महाराज, कहाँ जा रहे हैं?" नक्षत्रराय कुछ जवाब नहीं दे सके।

नक्षत्रराय को चुप देख कर बिल्वन ने कहा—महाराज गोविन्दमाणिक्य से मुलाकात करने जाते हैं।

रघुपति ने बिल्वन को एक बार सिर से पैर तक देखा, भौंहे सिकोड़ीं, तदनन्तर अपने को सँभाल कर कहा—आज ऐसे बेवक्त हम लोग अपने महाराज को जाने नहीं देंगे। इतना आतुर होने का प्रयोजन क्या। कल सवेरे ही चले जायँगे। महाराज की क्या इच्छा है?

नक्षत्रराय ने धीरे से कहा—हाँ, कल सवेरे ही जाऊँगा। आज तो रात हो गई।

बिल्वन ठाकुर निराश होकर लौटे और उस रात को उन्हीं लोगों के साथ खेमे में रहे। सवेरा होने पर नक्षत्रराय के पास जाना चाहा तो पहरेदारों ने रोक दिया। उनके खेमे के चारों ओर पहरा है किसी तरफ से जाने का रास्ता नहीं। आखिर रघुपति के पास जाकर उन्होंने कहा—जाने का समय हो गया, युवराज को खबर दीजिए।

रघुपति—महाराज नहीं जायँगे। वे निश्चय कर चुके हैं।

बिल्वन—मैं उनसे एक बार मिलना चाहता हूँ।

रघुपति—मुलाकात नहीं होगी। उन्होंने कहला भेजा है।

बिल्वन—महाराज गोविन्दमाणिक्य के पत्र का उत्तर मिलना चाहिए।

रघुपति—पत्र का उत्तर पहले एक बार दिया जा चुका है।

बिल्वन—मैं उनके मुँह से उत्तर सुनना चाहता हूँ।

रघुपति—इसका कोई उपाय नहीं है।

बिल्वन ठाकुर समझ गये कि समय बिताने और वाक्यव्यय करने के सिवा कुछ फल न होगा। उन्होने चलते वक्त रघुपति से कहा—ब्राह्मण, क्या तुम सर्वनाश करना चाहते हो? यह ब्राह्मणों का काम नहीं है।

---

## छत्तीसवाँ परिच्छेद

बिल्वन ठाकुर जब नक्षत्रराय के खेमे से लौट आये तब उन्होने देखा कि राजा ने बहुत कुछ धन देकर कूकी जाति की सेना को बिदा कर दिया है। लड़ाई में विलम्ब होते देख वे लोग देश में जहाँ तहाँ उपद्रव करने लग गये थे। त्रिपुरा की सेना भी राजा के आज्ञानुसार अपने अपने घर चली गई। युद्ध की कोई तैयारी देखने मे न आई। बिल्वन ने वहाँ का सब हाल राजा से कहा।

राजा ने कहा—मैं अब बिदा होता हूँ। नक्षत्र के लिए और धन छोड़े जाता हूँ।

विल्वन—तुम असहाय प्रजा को दूसरे के हवाले कर भागना चाहते हो। इस तरह भाग जाने की सलाह मैं प्रसन्न-म से कभी नहीं दे सकता। माता अपने पुत्र को सौत के हाथ सौंप कर निश्चिन्त होना चाहे, यह कभी सम्भव है?

राजा—तुम्हारी बात मेरे हृदय में चुभ जाती हैं। क्षम करो। मुझसे अब और कुछ न कहो। मुझको अपने सिद्धान से विचलित करने का प्रयत्न न करो। तुम जानते हो, मैं प्रतिज्ञा की थी कि मैं रक्तपात न करूँगा। मैं उस प्रतिज्ञा को भङ्ग नहीं कर सकता।

विल्वन—तो महाराज अब क्या करना चाहते हैं?

राजा—सुनो, मैं तुमको सब सुनाता हूँ। मैं ध्रुव को साथ लेकर जंगल मे जाऊँगा। मेरा जीवन बिलकुल अधूरा रहा। मैंने जो जो काम करने का विचार किया था अभी तक कुछ न कर सका। जिन्दगी का जितना हिस्सा गुजर गया है वह किसी प्रकार लौट नहीं सकता। मैं समझता हूँ कि अदृष्ट ने हम लोगों को तीर की तरह फेंक दिया है। यदि एक बार भी लक्ष्य-भ्रष्ट हुए तो फिर हजार उपाय करने पर भी लक्ष्य की ओर नहीं लौट सकते। मैं जीवन के प्रारम्भकाल में लक्ष्य भ्रष्ट हुआ था, इस कारण जीवन का लक्ष्य अब ढूँढे भी मुझे नहीं मिलता। जिस समय जाग कर मैं अपनी रक्षा कर सकता था उस समय मैं अचेत पड़ा था। अब डूबने

का सहारा लेते हैं उसी तरह मैं बालक ध्रुव का सहारा लेना चाहता हूँ। ध्रुव की सहायता से ही मैं किनारे लगूँगा । मैं पहले ही से उसे मनुष्य बनाने की चेष्टा करूँगा और उसी के साथ अपना भी सुधार करके मनुष्य-जन्म को सार्थक करूँगा । परमहसजी, मैं अभी तक मनुष्य कहलाने योग्य भी नहीं हूँ, राजा होकर क्या करूँगा ।

राजा ने अन्तिम वाक्य बडे ही आवेग के साथ कहा जिसे सुन कर ध्रुव ने राजा के घुटने पर अपना माथा रगड कर कहा—मैं लाजा ।

बिल्वन ठाकुर ने हँस कर ध्रुव को अपनी गोद में बैठा लिया । बडी देर तक उसके मुँह की ओर देख कर राजा से कहा—वन में क्या कभी मनुष्य मनुष्यत्व को प्राप्त हो सकता है ? वन में केवल एक-मात्र पौदे ही, पाले जाने पर, तरक्की पा सकते हैं । मनुष्यों के ही समाज में रह कर मनुष्य सुधर सकता है ।

राजा ने कहा—मैं जगल में सिर्फ़ इसी लिए जाता हूँ कि जन-समाज से कुछ अलग रहूँ । जन-समाज से सर्वथा सम्बन्ध न त्यागूँगा । यह नियम भी थोडे ही दिनों के लिए समझो ।

इधर नक्षत्रराय सेनासहित राजधानी के समीप आ पहुँचे । प्रजा का अन्न धन लूटा जाने लगा । इस तरह सताये जाने पर प्रजा गोविन्दमाणिक्य को ही कोसने लगी । उन

लोगों ने कहा—"ये सब उपद्रव राजा के पाप से होते हैं।" राजा ने एक बार रघुपति को बुला कर भेंट करना चाहा। वह आ गया। राजा ने कहा—प्रजा को व्यर्थ क्यों सताते हो, मैं नक्षत्रराय के लिए राज्य छोड़ कर जाता हूँ। मुग़ल-सेना को विदा कर दो।

रघुपति ने कहा—जो आज्ञा, आप जिस वक्त राजधानी छोड़ कर विदा होंगे उसी वक्त मैं मुगल-सेना को विदा कर दूँगा। मैं त्रिपुरा को लूटना नहीं चाहता।

राजा ने उसी दिन राजधानी छोड़ कर अन्यत्र जाने का उद्योग किया, अपने राजकीय वेष को बदल डाला, गेरुआ वस्त्र धारण कर लिया। नक्षत्रराय को एक बहुत बड़ा आशीर्वाद-पत्र लिखा। राजाओं के कर्तव्य की बहुत सी बातें लिखीं। फिर ध्रुव को गोद में बैठा कर पूछा—तुम मेरे साथ वन चलोगे ?

ध्रुव ने तुरत राजा के गले से लिपट कर कहा—हाँ, चलूँगा।

उसी वक्त राजा को एकाएक स्मरण हो आया कि ध्रुव को अपने साथ ले जाने के विषय में उसके चचा केदारेश्वर से पूछ लेना आवश्यक है। राजा ने केदारेश्वर को बुला कर कहा—तुम्हारी सम्मति हो तो मैं ध्रुव को अपने साथ ले जाऊँ।

ध्रुव दिन रात राजा के ही पास रहता था। अपने चचा के साथ उसका कुछ जियादा मेल-जोल न था। इस कारण राजा के मन में इस बात की सम्भावना न थी कि ध्रुव को

हमारे साथ जाने देने में केदारेश्वर कोई उज्र करेगा। राजा की बात सुन कर उसने कहा—महाराज, मैं इसके लिए सम्मति कैसे दूँ।

यह सुन कर राजा के होश उड़ गये मानों एकाएक उन पर वज्र गिरा। वे जरा ठहर कर बोले—केदारेश्वर तुम भी मेरे साथ चलो।

केदारेश्वर—नहीं महाराज, जङ्गल में जाकर रहना मुझे पसन्द नहीं।

राजा ने अधीर होकर कहा—मैं जङ्गल में नहीं रहूँगा। मैं धन लेकर नौकरों के साथ बस्ती में ही रहूँगा।

केदारेश्वर—मैं देश छोड़ कर अन्यत्र न जाऊँगा।

राजा ने उससे अब और कुछ कहना उचित न समझ जोर से साँस ली। उनकी सारी आशा मिट्टी में मिल गई। एक ही पल मे मानो उनके लिए सारी धरती उलट गई।

ध्रुव पास ही प्रसन्नतापूर्वक खेल रहा था। राजा बड़ी देर तक उसकी ओर देखते रहे। मानो उसे आँख भर कर देख ही नहीं पाया।

ध्रुव ने उनको अपनी ओर खींच कर कहा—"तुम भी मेरे साथ खेलो।" राजा का सम्पूर्ण हृदय पसीज कर, मानो आँसू होकर, आँखो मे भर आया। उन्होंने बड़े कष्ट से आँसू रोके। फिर वे टूटे दिल से बोले—"अच्छा, ध्रुव यहीं रहे, मैं अकेला जाऊँगा।" जीवन के अवशिष्ट भाग का एक बड़ा लम्बा

कण्टकाकीर्ण मार्ग मानों एक ही पल में बिजली की तरह उनकी आँखों में समा गया।

केदारेश्वर ने ध्रुव का खेल बिगाड कर और यह कह कर उसका हाथ पकड कर खींचा कि—चल, मेरे साथ चल।

ध्रुव ने रोते रोते कहा—"नहीं।" राजा ने चौंक कर उसकी ओर मुँह फिरा कर देखा। ध्रुव दौड कर आया। राजा से लिपट कर उसने जल्दी जल्दी उनके घुटनों के बीच अपना मुँह छिपा लिया। राजा ने ध्रुव को गोद में उठा लिया, उसे छाती से लगाया। उनका विशाल हृदय फटना चाहता था परन्तु छोटे से ध्रुव को छाती में दबा कर हृदय को ठंडा किया। वे उसी तरह ध्रुव को छाती से लगाये कमरे में इधर उधर घूमने लगे। ध्रुव उनके कन्धे पर माथा रख कर बडे शान्तभाव से पड रहा। यात्रा का समय आगया। ध्रुव राजा की गोद में सो रहा है। राजा ने निद्रित ध्रुव को धीरे धीरे अपनी गोद से केदारेश्वर के हाथ में देकर यात्रा की।

---

## सैंतीसवाँ परिच्छेद

नक्षत्रराय ने सेना को साथ लेकर पूरब दरवाजे से किले के भीतर प्रवेश किया। इधर गोविन्दमाणिक्य कुछ धन और इने गिने नौकरों को साथ लेकर पश्चिम द्वार से किले के बाहर हो गये। शहर के लोग शङ्खध्वनि के साथ भाँति भाँति के

बजाते, जय जयकार करते हुए, नक्षत्रराय को कुछ आगे से लाकर हर्ष प्रकट करने लगे। गोविन्दमाणिक्य जिधर से घोडे पर चढे चले जा रहे थे उधर उनका सम्मान करना किसी ने आवश्यक न समझा, बरन् सडक के प्रान्तवर्ती घरो से स्त्रियाँ बाहर निकल निकल कर उन्हे गालियाँ देने लगीं। वे समझती थीं कि इन्हीं के पाप से उनके घर में अन्न नही, इन्हीं के पास से उनके बालबच्चे भूखो मर रहे हैं। जिन दीन बुढ़ियो को उस भयङ्कर दुर्भिक्ष के समय राजा के यहाँ से रोज रोज भोजन मिलता था और स्वय राजा जिन्हे धीरज दिया करते थे, वे अपने दुबले हाथ उठा उठा कर राजा को कोसने लगीं। माँ से सिखलाये जाने पर लडके ताली बजाते हुए राजा के पीछे पीछे चले। इन बातो पर ध्यान न देकर राजा बराबर आगे की ओर देखते हुए धीरे धीरे चलने लगे। एक किसान अपने खेत से आरहा था। उसने राजा को देख कर बडी भावभक्ति से प्रणाम किया। राजा का हृदय द्रवित हो गया। वे घोडे की बाग रोक कर ठहर गये और बोले—"भाई, मुझे अब यहाँ से आगे बढने दो।" राजा की इस अवस्था पर उसे बड़ा दु ख हुआ। उनकी सन्तानवत् प्रजा मे से एक इसी किसान ने चलते वक्त उन्हे भक्ति-पूर्वक प्रणाम किया और बडी उदासी से उन्हे विदा किया। राजा के पीछे झुड के झुड लडके तालियाँ बजा कर हँसी उडा रहे थे। यह देख कर उस किसान ने, अत्यन्त क्रुद्ध होकर, उन लडको को भगा दिया। राजा ने उसे मना किया। आखिर

सड़क के जिस भाग में केदारेश्वर का घर था उसी ओर राजा आ गये। राजा ने घूम कर दक्खिन ओर देखा कि सवेरा हो गया है। जाड़े का समय है। चारों ओर कुहरा छाया हुआ है। सूर्य की किरणें कुहरे को फाड़ कर अब बाहर निकल पड़ी हैं। केदारेश्वर के घर की ओर देख कर राजा को पारसाल के आषाढ़ महीने का वह सवेरा याद आ गया। तब वर्षा का समय था, पानी बरसने का दिन था। द्वितीया के कृश चन्द्र के सदृश वह बालिका (हासी) बेहोश होकर बिछौने के एक प्रान्त में दबी सो रही है। बालक ध्रुव उसकी हालत को कुछ न समझ, उसके आँचल के छोर को मुँह में दबा कर, कभी उसके मुँह की ओर देखता है और कभी अपने छोटे मोटे गोल गोल हाथ से धीरे धीरे उसके मुँह को थपथपाता है। राजा को एक एक करके सभी पुरानी बातें याद आ गईं मानो आज का सबेरा आषाढ़ के उस मेघाच्छन्न प्रातःकाल में छिपा था। क्या राजा के मन में यह भावना हुई कि जो अदृष्ट आज हमें राजच्युत और अपमानित करके घर से निकाल कर बाहर लिये जा रहा है, वही अदृष्ट इस छोटे घर के द्वार पर उस आषाढ़ के सबेरे के पहर हमारी बाट देख रहा था। इसी जगह उस अदृष्ट के साथ इनकी पहली मुलाकात हुई थी। राजा अन्यमनस्क होकर इस घर के सामने कुछ देर ठहर गये। उस वक्त वहाँ उनके नौकरों के सिवा और कोई आदमी न था। जो लड़के पीछे पीछे आ रहे थे उन्हें उस किसान ने भगा दिया था। किन्तु

किसान को दूर गया देख कर वे लड़के फिर पहुँच गये। उनकी चिल्लाहट से राजा सावधान होकर और एक गहरी साँस लेकर धीरे धीरे चलने लगे। एकाएक उन लड़को के शोर गुल में एक सुमधुर परिचित स्वर उनके कानों मे आकर प्रविष्ट हुआ। उन्होंने देखा कि ध्रुव दोनो हाथो को ऊपर उठाये हँसते हँसते उनके पास दौड़ा आ रहा है। केदारेश्वर घर पर नहीं है। वह नये राजा के निकट अपनी भक्ति दिखलाने गया है। घर मे सिर्फ एक बूढी दासी थी। गोविन्दमाणिक्य झट घोडे से उतर पडे। ध्रुव ने उनके कपडे का दामन पकड कर उनके घुटनो के बीच मुँह छिपाया और अपने प्रथम आनन्द के उफान को शान्त करके राजा से कहा—"मैं घोले पर चढूँगा।" राजा ने उसको घोडे पर चढा दिया। घोडे पर चढ कर वह राजा के गले से लिपट गया। राजा के स्वभाव में एक विलक्षण उलट फेर देख कर ध्रुव मन ही मन कुछ सोचने लगा। गाढी नींद से जगाने के हेतु लोग जैसे भाँति भाँति के कौशल करते हैं वैसेही ध्रुव ने राजा को अपनी ओर खींच कर, उनसे लिपट कर और उनके गाल पर अपना गाल रख कर, उनके भाव को पहले के रूप में ले आना चाहा। अन्त में विफल-प्रयत्न होकर वह अपने मुँह में अँगुली डाल कर चुप हो रहा। राजा ने ध्रुव के हृदय का भाव समझ कर वार वार उसका मुँह चूमा। आखिर विवश होकर राजा ने कहा—"ध्रुव, मैं अब जाता हूँ।" उसनेराजा के मुँह की ओर देख कर कहा—मैं भी चलूँगा।

राजा—तुम कहाँ जाओगे । अपने चाचा के पास रहो ।

ध्रुव—नहीं, मैं तो तुम्हारे साथ चलूँगा ।

उसी वक्त वह बुढिया घर से निकल कर बड-बडाती हुई वहाँ आ पहुँची । वह जोर से ध्रुव का हाथ पकड़ कर और उसे खींच कर बोली—चल यहाँ से ।

ध्रुव डर गया । वह दोनो हाथो से राजा को पकड कर उनके बदन से लिपट गया । उसने अपना मुँह उनकी छाती के पास छिपा रक्खा । राजा अधीर होकर मन ही मन सोचने लगे—हृदय की प्राण-रक्षक नाडियाँ भले ही तोडी जा सकती हैं किन्तु इन दोनो हाथों का बन्धन कैसे तोडा जा सकता है । आज इसे भी तोडना पडा । राजा ने धीरे धीरे ध्रुव के दोनो हाथ छुडा कर बलपूर्वक उसे दासी के हवाले कर दिया । ध्रुव रोने लगा और हाथ उठा कर बार बार कहने लगा—"मैं जाऊँगा ।" राजा ने पीछे की ओर नहीं देखा । झट घोडे पर सवार होकर खूब जोर से घोडे को दौडा दिया । वे आगे बढते हैं परन्तु मानो ध्रुव के रोने का शब्द उन्हें सुन पडता है । ध्रुव अपने दोनों हाथों को उठा कर मानो उन्हे पुकार कर कह रहा है—"मैं चलूँगा ।" राजा की आँखों से आँसू गिरने लगे । उन्हें घाट घाट अब कुछ नहीं सूझता । मानो सूर्य का प्रकाश और सारा ससार उनके अश्रुजल में डूब गया । घोडा अपने मन से जाने लगा ।

रास्ते में कहीं मुगल-सेना का एक दल आ रहा था । वह राजा को लक्ष्य करके हँसने लगा, यहाँ तक कि अपने नौकरों

के साथ उनका उत्कट उपहास करने लगा। राजा के एक सभासद्, उसी रास्ते, घोड़े पर चढ़े कहीं जा रहे थे। वे इस दृश्य को देख कर राजा के पास दौड़े आये। उन्होंने कहा—महाराज, यह अपमान तो मुझसे सहा नहीं जाता। महाराज की दीन दशा देख कर ये लोग ढिठाई करने लग गये हैं। अच्छा, आप मेरी यह तलवार और यह पगड़ी लें। आप कुछ देर यहाँ ठहरने की कृपा करें, मैं अपने लोगों को अभी लाकर इन नराधमों को शिक्षा देता हूँ।

राजा ने कहा—नहीं नयनराय, मुझे तलवार और पगड़ी की कुछ जरूरत नहीं। ये लोग मेरा क्या करेंगे। मैं अब इससे भी अधिक अपमान सहने को तैयार हूँ। मैं हाथ में नङ्गी तलवार लेकर अब इन संसारी मनुष्यों से आदर पाना नहीं चाहता। संसार के सर्वसाधारण लोग जैसे भले बुरे वक्त में मान-अपमान और सुख दुःख सहा करते हैं, वैसे ही मैं भी, जगदीश्वर के भरोसे, सहूँगा। देखो नयनराय, भाई-बन्धु मेरे साथ शत्रुता कर रहे हैं, आश्रितगण कृतघ्नता कर रहे हैं और जो अभी तक लोग सिर नवाते थे वे अब पलक उठा कर मेरी ओर देखते तक नहीं। किसी समय ये बातें मेरे लिए असह्य होतीं किन्तु इस समय इनके सहन करने ही में मुझे सुख मिलता है। जो लोग मेरे हितैषी हैं उन्हें भी मैं जानता हूँ। जाओ नयनराय, तुम लौट जाओ। नक्षत्रराय को सम्मानपूर्वक आगे से ले आओ। जिस तरह तुम मेरा सम्मान करते थे उसी तरह नक्षत्र का

भी सम्मान करना । तुम लोग मिल कर नक्षत्र को अच्छे रास्ते से चलाना और उन्हें प्रजा की भलाई का ध्यान दिला कर प्रजा की-रक्षा करने में सहायता देना । तुम लोगों से बिदा होते समय यही मेरी अन्तिम प्रार्थना है । तुम लोग भ्रम से भी कभी मेरी बातें छेड़ कर अथवा मेरे साथ उनकी बराबरी करके उनकी शिकायत न करना । अच्छा तो मैं अब चलता हूँ—यह कह कर राजा उस सभासद् के साथ अङ्कमालिका का व्यवहार करके अग्रसर हुए । सभासद् भी उन्हें प्रणाम करके आँसू पोंछता चला गया ।

जब राजा गोमती नदी के ऊँचे कछार के निकट जा पहुँचे तब बिल्वन ठाकुर जंगल से निकले । उनके सामने आकर और उँगली उठा कर उन्होंने कहा—"जय हो ।" राजा ने घोड़े से उतर कर उन्हें प्रणाम किया । बिल्वन ठाकुर ने कहा—मैं आपसे बिदा माँगने आया हूँ ।

राजा ने कहा—क्यों आप नक्षत्र के पास रह कर उन्हें अच्छी अच्छी सलाह दें और राज्य का हित साधन करें ।

बिल्वन ने कहा—नहीं, जहाँ आप राजा नहीं वहाँ मैं कुछ करने योग्य नहीं । यहाँ रह कर मैं अब कोई काम न कर सकूँगा ।

राजा ने कहा—तो अन्यत्र कहाँ जाइएगा । मेरे ही ऊपर दया कीजिए । आपको देखते ही मेरे दुर्बल हृदय में बल आजाता है ।

बिल्वन—मैं यही ढूँढने चला हूँ कि मेरा प्रयोजन कहाँ है। मैं आपके पास रहूँ चाहे दूर रहूँ, आपके ऊपर मेरा प्रेम ज्यों का त्यों रहेगा। आप इसे सत्य समझें। आपके साथ वन में जाकर मैं किसी का क्या उपकार करूँगा ?

राजा ने कोमल स्वर में—"तो मुझे आगे बढने की आज्ञा दीजिए।" कह कर फिर उन्हें प्रणाम किया। दोनों ने अपनी अपनी राह ली।

---

## अड़तीसवाँ परिच्छेद

नक्षत्रराय अपना नाम छत्रमाणिक्य रख कर बड़े समारोह के साथ राजसिंहासन पर बैठ गये। खजाने में रुपये अधिक नहीं थे, इस कारण जहाँ तक मिल सका प्रजा का सर्वस्व हरण करके मुगल-सैनिकों को प्रतिज्ञात धन देकर विदा किया। छत्रमाणिक्य दुस्सह दारुण दुर्भिक्ष और दरिद्रता लेकर राज्यशासन करने लगे। चारों ओर प्रजा के रोने, कलपने और कोसने की बातें सुनाई देने लगीं।

जिस आसन पर गोविन्दमाणिक्य बैठते थे, जिस पलँग पर वे सोते थे, जो लोग उनके प्रिय पात्र थे, वे सब चुपचाप मानों छत्रमाणिक्य का अपमान करने लगे। गोविन्दमाणिक्य की सभी चीजें उनकी आँखों में खटकने लगीं। उन्होंने धीरे धीरे अपनी आँखों के सामने से उन चीजों को हटाना शुरू

किया। गोविन्दमाणिक्य के व्यवहार की जितनी वस्तुएँ थीं, सबको उन्होंने नष्ट कर डाला। गोविन्दमाणिक्य के जो प्रिय नौकर थे, उनको छत्रमाणिक्य ने निकाल बाहर किया। गोविन्दमाणिक्य के नाम का गन्ध तक भी अब वे सहन नहीं कर सकते। गोविन्दमाणिक्य का जिक्र होते ही उनके कान खडे हो जाते थे। वे समझते थे कि हमीं को लक्ष्य करके सभासद्गण गोविन्दमाणिक्य की चर्चा कर रहे हैं। वे मन ही मन हमेशा सोचा करते थे कि लोग हमें राजा मानकर पूर्णरूप से सम्मान नहीं करते। इस कारण वे जब तब लोगों से बेसबब बिगड बैठते थे। उनके इस अकारण क्रोध से डर कर सभासद् कुछ कहने का साहस न करते थे। सभी को भयभीत होकर रहना पडता था। छत्रमाणिक्य राज काज कुछ न समझते थे। जब कोई उन्हें अच्छी सलाह देने आता था तब वे झट बोल उठते थे—"क्या मैं इतना भी नहीं समझता? क्या तुमने मुझे बिलकुल बेवक़ूफ ही समझ रक्खा है?" सलाह देनेवाला अपना सा मुँह ले कर चला जाता था। छत्रमाणिक्य मन ही मन समझते थे कि सब लोग मुझे राजगद्दी के अयोग्य और राज्यापहारी समझ कर मेरी उपेक्षा कर रहे हैं। इससे चिढ कर वे बल-पूर्वक बहुत बडे राजा हो उठे। वे यथेच्छ काम करके सब जगह अपने एकाधिपत्य की घोषणा करने लगे। उनके जी में जब जो आता था करते थे, जिसको रखना चाहते थे, रखते थे, जिसे मारना चाहते थे, मारते थे। अपनी

सत्ता को विशेष रूप से प्रमाणित करने के लिए जिसको रखना उचित नहीं उसे रख लेते थे, और जिसको मारना उचित नहीं उसे मारते थे। किस अपराध मे क्या दण्ड देना चाहिए इसका ज्ञान उन्हें न था, इस कारण छोटे छोटे अपराधों के लिए वे भारी दण्ड दे बैठते थे और जिसे भारी दण्ड देना चाहिए उसे बेकसूर साबित करके छोड देते थे। उनके इस अनुचित विचार से सभी लोग दु खी थे। दुर्भिक्ष के कारण प्रजा भूखो मर रही है किन्तु छत्रमाणिक्य के नित्य नये नये उत्सव होते हैं, कभी उसकी समाप्ति ही नहीं। प्रतिदिन नाच, गान और भोज का आडम्बर रहता है। राज्य का काम बिलकुल नौकरो के ही भरोसे छोड कर आप दिन रात जलसे-पार्टी की तैयारी में ही लगे रहते थे। इसके पहले आज तक किसी राजा ने, सिंहासन पर बैठ कर, इस प्रकार राजत्व की बिलकुल पूँछ पसार कर मयूर की तरह अपूर्व नृत्य नहीं किया था।

प्रजा चारो ओर से अप्रसन्नता प्रकट करने लगी। छत्र-माणिक्य उससे और भी अधिक जल उठे। उन्होंने समझा कि यह केवल राजा के प्रति अभक्ति दिखलाना है। उन्होंने अप्रसन्नता का दुगुना सवब खडा करके प्रजा को अनेक प्रकार के कष्ट दे देकर और डर दिखला दिखला कर जबरदस्ती उनके मुँह बन्द कर दिये। सारा राज्य घोर निस्तब्ध रात की तरह शब्द-रहित हो गया। शान्त स्वभाववाले नक्षत्रराय छत्र-

भाग्यिक्य होकर सहसा इस प्रकार का व्यवहार करें तो इसमे आश्चर्य की कोई बात नहीं। ऐसे दुर्बल-हृदय के मनुष्य प्रभुता पाकर इसी प्रकार उद्धत और यथेच्छाचारी हो उठते हैं। अनेक बार ऐसे दुर्बल-हृदय राजाओं के दुराचार से प्रजा कष्ट पाती है।

रघुपति का उद्देश सफल हो गया। उसके हृदय मे बदला लेने की जो बुरी वासना रहती थी वह अब नहीं है। जिस काम में उसने हाथ डाला था उसे पूरा करके छोडा, अतएव प्रतिहिंसा का भाव धीरे धीरे उसके मन से दूर हो गया। वह अनेक कपट-कौशल से सभी विघ्न-बाधाओं को झेलता हुआ एक ही साधन में प्रवृत्त होकर मन ही मन लड्डू खा रहा था। आखिर उसका वही उद्देश सिद्ध हो गया। बस, इससे बढ कर ससार में उसके लिए अब और दूसरा कोई सुख नहीं है।

रघुपति ने अपने मन्दिर में जाकर देखा कि वहाँ कोई नहीं है। वह यद्यपि भली भाँति जानता था कि जयसिंह नहीं है तथापि उसने अभी नया करके जाना कि जयसिंह नहीं है। मानो दो-एक बार उसको ऐसा लगा कि "है।" इसके बाद फिर स्मरण हो आया कि "नहीं है।" हवा लगने से एकाएक किवाड खुल गये। उसने चौंक कर पीछे की ओर घूम कर देखा—जयसिंह तो नहीं आया। उसने सोचा कि जिस घर में जयसिंह रहता था शायद वह उसी घर

हो। वह बडी देर तक यही सोचता रहा। डर के मारे उस घर में न जा सका। आखिर उसने डरते डरते उस घर के पीछे की ओर जाकर देखा, जयसिंह वहाँ नहीं है। साँझ होते देख रघुपति साहस करके धीरे धीरे जयसिंह के घर में गया। समाधि घर की तरह वह घर सूना पडा है। वहाँ एक तरफ एक काठ का सन्दूक है। उस सन्दूक के नीचे जयसिंह की खडाऊँ पडी हैं उन पर धूल जम गई है। दीवार में जयसिंह के हाथ की लिखी काली की मूर्त्ति है। घर के पूरब कोन में एक धातु-निर्मित चिरागदान पर धातु का ही दिया रक्खा है। बरसो से वह योंही पड़ा है। किसी ने उसे जलाया तक नहीं। मकडी के जाले में वह छिप गया है। चिरागदान के पास दीवार मे काला दाग़ लगा है। घर में इन चीजों के सिवा और कुछ नहीं है। रघुपति ने खूब जोर से साँस ली। वह साँस घर भर मे प्रतिध्वनित हो उठी। अँधेरा हो जाने से अब कुछ दिखाई नहीं देता। एक छिपकली ठहर ठहर कर टिक् टिक् शब्द करने लगी। खुले हुए दरवाजे से घर के भीतर ठण्डी ठण्डी हवा आने लगी। रघुपति सन्दूक के ऊपर बैठ कर काँपने लगा।

रघुपति ने इस शून्य मन्दिर में इसी तरह एक महीना बिताया। किन्तु इस प्रकार वह और अधिक दिन नहीं बिता सका। उसने पुरोहिती छोड ही दी है। एक दिन उसने राज-सभा मे जाकर राज्यशासन के कामो में दस्तन्दाजी की। देखा

कि अविचार, अत्याचार और अशान्ति ये तीनो छत्रमाणिक्य नाम धारण करके राज्य कर रहे हैं। वह राज्य में शान्ति स्थापन करने का प्रयत्न करने लगा। छत्रमाणिक्य को सलाह देने गया। छत्रमाणिक्य बोल उठे—"रघुपति, तुम राजकाज का हाल क्या जानो, इन बातो को तुम क्या समझोगे"? राजा की प्रचण्डता देख कर रघुपति अवाक् हो गया। उसने देखा कि अब वे नक्षत्रराय नहीं हैं। रघुपति के ऊपर राजा की अप्रसन्नता क्रमश बढने लगी। छत्रमाणिक्य यह समझ कर, कि रघुपति अपने मन में यही सोचता होगा कि उसी ने मुझे राजा बनाया है, बहुत चिढे। रघुपति को देखते ही वे भौंहे सिकोडते थे। आखिर एक दिन उन्होने साफ साफ कह दिया—"पुरोहितजी, तुम अपने मन्दिर का काम जाकर देखो, राजसभा मे तुम्हारा कोई काम नहीं।" रघुपति ने अङ्गार की सी तीव्र दृष्टि से छत्रमाणिक्य की ओर देखा। छत्रमाणिक्य मुँह फेर कर वहाँ से चले गये।

---

## उनतालीसवाँ परिच्छेद

नक्षत्रराय ने जिस दिन राजधानी मे प्रवेश किया उसी दिन केदारेश्वर उनके पास हाजिरी देने गया। परन्तु वह बहुत उद्योग करने पर भी उनके सामने नहीं जा सका। पहरेदारो के धक्के खाते खाते उसका नाक मे दम आ गया। आखिर

वह जान लेकर वहाँ से भागा। गोविन्दमाणिक्य के राजत्व-काल में वह यथेष्ट षट्रस भोजन से परितृप्त होकर राज-भवन में आनन्द-पूर्वक रहा करता था। उन दिनों युवराज नक्षत्रराय के साथ उसका बड़ा मेल जोल था। इधर कुछ दिनों से राज-भवन का सम्बन्ध छूट जाने से उसे अब अपना जीवन-निर्वाह करना कठिन हो गया है। जब वह गोविन्दमाणिक्य के पाणि-पल्लव की छाया में था तब सब लोग उससे डरते और उसकी इज्जत करते थे लेकिन अब उसे कोई नहीं पूछता। पहले जब किसी को राजा से कुछ काम आ पड़ता था तब लोग केदारेश्वर के पास आकर उसकी खुशामद करते थे। अब उससे कोई बात तक नहीं करता, उसकी ओर कोई नजर उठा कर देखता तक नहीं। इस अपमान के साथ ही साथ भोजन का भी कष्ट होने लगा। वह चाहता है, किसी तरह फिर राज-भवन में मेरी पैठ हो जाय, राज-भवन के सम्बन्ध से फिर मुझे पूर्ववत् आराम मिलेगा।

एक दिन वह यथावसर कुछ भेंट लेकर आम दरबार में छत्रमाणिक्य से मिलने गया। वह अपनी बेहद खुशी जाहिर कर हँसता हुआ बड़ी उमङ्ग के साथ राजा के सामने आकर खड़ा हुआ। उसको देखते ही राजा जल उठे। उन्होंने कहा—यह हँसी कैसी? तुम मेरे साथ दिल्लगी करने आये हो?

सभा में जितने लोग बैठे थे सभी ने उसे ललकारा।

केदारेश्वर की विकसित दन्तपंक्ति पर उसी घड़ी यवनिकापात हुआ। उसने अपना मुँह बन्द कर लिया।

छत्रमाणिक्य ने कहा—तुमको जो कुछ कहना है सो शीघ्र कह कर चले जाओ।

केदारेश्वर को जो कहना था सो बिलकुल भूल गया। उसने कई दिनों से जो कुछ कहने को सोच रक्खा था वह उसके पेट में ही रह गया। जब राजा ने फिर कहा—"अगर तुझे कुछ कहना नहीं है तो यहाँ से जा।" तब उसने झटपट कुछ कहना आवश्यक समझा। वह आँखों में, मुँह मे, और कण्ठस्वर मे सहसा पूर्ण रूप से करुणरस भर कर बोला—महाराज, क्या आप ध्रुव को भूल गये?

यह सुनते ही छत्रमाणिक्य मारे क्रोध के आग-बबूला हो उठे। मूर्ख केदारेश्वर ने उनका भाव न समझ कर फिर कहा—वह काका, काका, कह कर महाराज के लिए अब भी रोया करता है।

छत्रमाणिक्य ने कहा—तुम्हारी शेखी तो कुछ कही नहीं जाती। तुम्हारा भतीजा मुझे काका कहता है। तुमने उसे यही शिक्षा दी है?

केदारेश्वर भयभीत हो हाथ जोड़ कर बोला—महाराज—

छत्रमाणिक्य ने कहा—कोई है? इसको और उस लड़के को अभी मेरे राज्य से निकाल कर बाहर कर दे।

एकाएक केदारेश्वर के गले पर पहरेदारों के इतने हाथ आ

पड़े कि वह तीर की तरह एक-दम बाहर जा गिरा। पहरेदारों ने उसके हाथ से उपहार का डाला लेकर आपस में बाँट लिया। केदारेश्वर ध्रुव को लेकर उसी घड़ी त्रिपुरा से विदा हुए।

---

## चालीसवाँ परिच्छेद

रघुपति फिर मन्दिर में लौट आया। उसने आकर देखा कि अब कोई प्रेमपरिपूर्ण हृदय से कपड़े इत्यादि लेकर मेरी अपेक्षा नहीं करता। पत्थर का मन्दिर मौजूद है। उसके अन्दर कहीं चैतन्य का गन्धमात्र नहीं। वह गोमती नदी के किनारे सफ़ेद पत्थर की सीढ़ी पर जा बैठा। सीढ़ी के वाम भाग में जयसिंह के हाथ के रोपे हरसिंगार के पेड़ में असंख्य फूल फूले हैं। इन फूलों को देख कर उसे जयसिंह का सुन्दर मुँह, स्वच्छ हृदय, और कौटिल्यरहित जीवन याद आने लगा। सिंह के सदृश प्रबल पराक्रमी तथा हिरन के बच्चे के सदृश भीरु जयसिंह का ध्यान रघुपति के हृदय में हो आया। जयसिंह ने रघुपति के सारे हृदय पर अधिकार जमा लिया। इसके पहले वह जयसिंह की अपेक्षा अपने को विशेष ज्ञानी समझता था। अब वह अपनी अपेक्षा जयसिंह को ही बहुत विज्ञ मानने लगा। उसके ऊपर जो जयसिंह की निश्छल भक्ति थी, उस भक्ति का स्मरण करके जयसिंह पर उसे अत्यधिक श्रद्धा हुई, और अपने ऊपर अश्रद्धा उत्पन्न हुई। जयसिंह के साथ उसने

जो अनेक अशिष्ट व्यवहार किये थे उन्हे याद करके उसका कलेजा फटने लगा। उसने मन ही मन कहा—हाय! किस योग्यता के विरते मैंने जयसिंह का अपमान किया! मैं इस योग्य कदापि नहीं कि जयसिंह का अपमान करूँ।

यदि जयसिंह क्षणमात्र के लिए एक बार दिखाई देते तो मैं अपना दोष स्वीकार करके उनसे क्षमा माँगता। जयसिंह की सभी बाते उसे याद आने लगीं। उसके हृदय मे जयसिंह का सारा जीवन विराजने लगा। वह जयसिंह के उदार चरित्र की भावना करता हुआ विदेह भाव धारण कर सारे झगडे टटे भूल गया। ससार का एक बडा बोझ जो उसके माथे चढा था और जो उसे दिन रात दबा रहा था वह मानो उसके माथे से अब अलग जा गिरा। जिस नक्षत्रराय को उसने राजा बना दिया है और जो नक्षत्रराय राजा होकर आज उसी का अपमान कर रहा है—इसे याद करके उसके मन मे अब जरा भी क्रोध उत्पन्न नहीं होता। अब वह मान-अपमान को बराबर समझता है। मान-अपमान की बातो पर उसे हँसी आती है। अब वह कोई ऐसा काम करना चाहता है जिससे जयसिंह का आत्मा भली भाँति सन्तुष्ट हो। चारो ओर दृष्टि दौडाई, कोई काम सूझ न पडा। चारो ओर शून्य ही शून्य दिखाई दे रहा है। इस शून्य-मन्दिर ने तो मानो उसे दबा डाला। मानों उस मन्दिर ने उसकी साँस बन्द कर दी। वह कोई बडा काम करके अपने हृदय की यातना मिटाना चाहता है किन्तु इस॰

शून्य-मन्दिर की ओर देख कर पिँजरे मे बन्द चिडिया की तरह उसका हृदय अधीर हो उठा ।

वहाँ से उठ कर वह मन्दिर के समीपवर्ती उपवन में व्यग्र-चित्त होकर घूमने लगा । मन्दिर के भीतर निश्चेष्ट निर्जीव मूर्त्तियो पर उसको बडी ही घृणा उत्पन्न हुई । उसे अब इन पत्थर की मूर्त्तियो की सेवा में समय बिताना व्यर्थ जान पडा । जब रात दोपहर के लगभग बीती तब रघुपति ने चकमक पत्थर से आग बना कर एक चिराग़ जलाया । चिराग को हाथ में लेकर वह मन्दिर मे गया । भीतर जाकर उसने देखा कि चौदहों देवता समान भाव से खडे हैं । पारसाल आषाढ़ की कालरात्रि में, दिये की धुँधली रोशनी में, भक्त के मृतकलेवर के सम्मुख, रक्त-स्रोत के बीच वे ज्ञानहीन अचेतन की तरह जिस प्रकार खडे थे उसी प्रकार आज भी खडे हैं । रघुपति जोर से बोल उठा—झूठ, सब झूठ ! हा प्यारे जयसिंह ! तुमने अपने अमूल्य हृदय का रक्त किसे अर्पित किया । यहाँ कोई देवता नहीं, कोई देवता नहीं । इस पिशाच रघुपति ने ही उस लोहू को पी लिया । यह कह कर उस ने काली की मूर्त्ति को आसन पर से खींच कर उठा लिया, और मन्दिर के द्वार पर खडे होकर ज़ोर से उसे दूर फेंक दिया। अँधेरे में वह पत्थर की मूर्ति, पत्थर की सीढियो पर से, शब्दपूर्वक लुढकती पुढकती गोमती के जल में जा गिरी । जो अविद्या राक्षसी पत्थर का स्वरूप धारण किये इतने दिनो से रक्तपान करती आती थी वह आज गोमती के

गर्भस्थ हजारो पत्थर के टुकडो में जा मिली। किन्तु उसने मनुष्यो के कठिन हृदयरूपी आसन का परित्याग न किया। रघुपति चिराग बुझा कर मन्दिर के बाहर निकल कर रास्ते पर आया। वह उसी रात को राजधानी छोड कर चल दिया।

---

## इकतालीसवाँ परिच्छेद

बिल्वन ठाकुर कुछ दिनो से नवाखाली जिले के अन्तर्गत निजामपुर मे ठहरे हैं। वहाँ भयङ्कर रूप से हैजा फैला हुआ है। फागुन के अन्त में एक दिन बादल घिर आया। दिन भर आसमान पर मेघ छाये रहे। बीच बीच मे थोडा थोडा पानी भी बरस जाता था। आखिर शाम को पानी बरसने लगा। पहले पूरवा हवा बह रही थी, फिर रात के दूसरे पहर उत्तर और ईशान कोण की हवा बडे वेग से बहने लगी। साथ ही साथ पानी बरसने लगा। बडी देर तक खूब जोर शोर से पानी बरस जाने पर झडी कुछ कम हुई। उसी वक्त हल्ला मचा कि बाढ आ रही है। कोई घर के छप्पर पर जा चढा, कोई ऊँचे टीले पर जा खडा हुआ, कोई पेड पर, और कोई मन्दिर के शिखर पर जा बैठा। रात बिलकुल अँधेरी है। कुछ कुछ पानी भी बरस रहा है। बाढ आने का शब्द भी क्रमश लोगों को सुनाई देने लगा। उसे सुन कर गाँव के सभी लोग हतबुद्धि हो गये। देखते ही देखते बाढ आ गई। एक बार

उसकी तरङ्ग आई, उसके ऊपर तुरन्त ही दूसरी तरङ्ग आई। दूसरी बार की तरङ्ग आते ही गाँव में आठ हाथ खडा पानी चढ आया। जब सवेरा हुआ, और पानी का वेग कुछ कम हुआ तब सारा गाँव पानी मे डूबा हुआ दिखाई देने लगा। गाँव मे ऐसे घर बहुत ही थोडे बच गये थे जो पानी में बिलकुल नहीं डूबे। लोगो का पता नहीं। अन्यान्य गाँवों से, आदमियो और चौपायो की कितनी ही लाशे बह बह कर आई हैं। आम और कटहल के वडे बडे पेंड जड़ से उखड कर अलग पडे हैं। कितने ही पेड पानी मे बह गये हैं। दीवारे गिर जाने से दूसरे गाँव के घरो के छप्पर बह आये हैं, वे जहाँ तहाँ उलटे पलटे पड़े हैं। कितने ही मिट्टी के बर्तन पानी के ऊपर इधर उधर तैर रहे हैं। गाँव मे बहुत से छोटे छोटे घर ऐसे थे जो बाँस, आम, कटहल और फरहद आदि बडे बडे पेडों से घिरे थे। इस कारण कितने ही लोग एक-दम न बह कर उन पेडों मे उलझ रहे। कितने ही लोग सारी रात उस बाढ की तरगो में झूमते हुए बाँस को पकडे उसके साथ बराबर झूमते रहे। किसी का शरीर फरहद के काँटो से छिन्न भिन्न हो गया है। कितने ही मनुष्य पेड उखड जाने पर उसके साथ ही बह गये हैं। पानी हट जाने पर जो लोग जीते बच गये थे वे नीचे आकर लाशो में अपने लोगो की खोज करने लगे। बहुत लाशें अपरिचित थीं जो अन्यान्य गाँवो से बह कर आई थीं। उन लाशों का किसी ने अग्नि-सस्कार नहीं किया। झुड के झुड गिद्ध उतर आये और नोच

नोच कर उन मुर्दों को खाने लगे। गीदड़ों और कुत्तों के साथ उनका कोई झगड़ा न रहा, क्योंकि वे दोनो भी मर चुके हैं। उस गाँव में बारह घर पठानों के थे। वे लोग बहुत ऊँची जमीन पर रहते थे। इस कारण बाढ से उन लोगों की प्राय कोई हानि नहीं हुई। जीवित व्यक्तियो में जिनको रहने के लिए घर मिल गया वे रह गये, जिन्हे घर न मिला वे जगह की खोज में अन्यत्र चले गये। उस समय जो लोग विदेश में थे उन्होंने देश लौट आने पर नये घर बनवाये। सारांश यह कि फिर धीरे धीरे लोगो की बस्ती बसने लगी। बस्ती अभी अच्छी तरह बसी भी न थी कि इतने ही मे मुर्दों के सडने से, तालाबों का पानी बिगड जाने से, हवा गन्दी हो जाने से तथा और भी अनेक कारणों से गाँव मे हैजा फैल गया। हैजे ने पहले पठानों ही के महल्ले में प्रवेश किया, और एक साथ सबको धर दबाया। मुर्दों को दफन करने का या परस्पर एक दूसरे की सेवा करने का किसी को अवसर न मिला। हिन्दुओ ने कहा—मुसलमान लोग गोहत्या के पापो का फल भोग रहे हैं। जातीय शत्रुता के कारण तथा जातिबाह्य होने के भय से कोई हिन्दू उन लोगो को चुल्लू भर पानी तक न पिला सका और न दूसरी ही तरह की कोई सहायता दे सका। बिल्वन ठाकुर जब इस गाँव में आये तब गाँव की यही हालत था। बिल्वन के साथ कुछ चेले भी थे। गाँव की दशा देख उन लोगो ने हैजे के डर से भागने की चेष्टा की तब बिल्वन ने धमका कर उनको

रोक लिया। बीमार पठानो की वे खुद अपने हाथो सेवा करने लगे। उन लोगों को पथ्य, पानी और दवा-दारू देने लगे। उन्होने मुर्दों को गाडने का भी प्रबन्ध कर दिया। हिन्दू सन्यासी का यह अनाचार देख कर हिन्दू लोग अचम्भे मे आ गये। बिल्वन से इस सम्बन्ध मे जो कोई पूछता तो उसे वे यही जवाब देते कि मैं सन्यासी हूँ, मेरी कोई जाति नहीं। मैं तो मनुष्य-जाति का हूँ। मनुष्य जब मरा जा रहा है तब जाति का विचार कैसा? अथवा ईश्वर की सृष्टि मे मनुष्य जब मनुष्य का प्रेम चाह रहा है तब फिर जाति-पाँति का विचार कैसा? हिन्दू लोग बिल्वन की यह निरपेक्ष परोपकारिता देख कर उन पर अश्रद्धा या इनकी निन्दा करने का साहस नहीं कर सके। बिल्वन का यह काम भला है या बुरा, इसका भी निश्चय वे नहीं कर सके।

शास्त्रीय ज्ञान न रहने के कारण उन हिन्दुओं ने कुछ सदेह करते हुए कहा—"यह काम अच्छा नहीं।" किन्तु उनके हृदय में जो पुरुष विराज रहा था उसने कहा—"अच्छा है।" बिल्वन ठाकुर किसी के भला बुरा कहने की कुछ परवा न करके अपना काम करने लगे। मरणासन्न पठान उन्हें पैगम्बर समझने लगे। पठानों के छोटे छोटे लडकों को हैजा होने की जगह से अलग रखने के लिए बिल्वन उन्हें हिन्दुओं के पास ले गये। इस पर हिन्दू बेतरह बिगडे। किसी ने उन लडकों को आश्रय न दिया। तब बिल्वन उनको एक टूटे फूटे परित्यक्त

मन्दिर में ले गये । पठान के लडके उसी मन्दिर मे रहने लगे बिल्वन सवेरे ही उठ कर उन लडको के लिए भिक्षा माँगने बाहर जाते थे । परन्तु भिक्षा देता कौन ? देश में अन्न था कहाँ ? कितने ही लोग आहार न मिलने के कारण भूखों मर रहे हैं। उस गाँव का जो मुसलमान ज़मींदार था उसका घर वहाँ से बहुत दूर था । बिल्वन उसके पास गये। किसी तरह उन्हें प्रसन्न करके और उससे कुछ रुपया लेकर चावल मँगाने लगे । वे आप रोगियों की सेवा करते थे और उनके चेले चावल बाँटते थे। अवकाश मिलने पर बिल्वन कभी कभी उन लडकों के साथ मिल कर खेलते थे। वे लडके उन्हें देखते ही कोलाहल करने लगते थे । शाम के वक्त उस मन्दिर के पास होकर जाने से ऐसा मालूम होता था मानों मन्दिर मे हजारों तोते एक साथ टे टे कर रहे हैं। बिल्वन के पास इसराज के आकार का एक बाजा था । वे जब बहुत थक जाते थे तब उसी को बजा कर कुछ गाते थे । जब लडके उनको कुछ गाते बजाते देखते थे तब वे चारो ओर से उन्हे घेर कर बैठ जाते थे । कोई ध्यान-पूर्वक उनका गाना सुनता था, कोई बाजे का तार खींचता था, और कोई गाने की कोशिश करके बेतरह तान उठाता था ।

आखिर मुसलमानो के महल्ले से हैजा हिन्दुओं के महल्ले मे आया । गाँव मे एक तरह से अराजकता मच गई। चोरी डकैती का अन्त न रहा । जो जिसे पाता था लूट लेता था । मुसलमान

लोग दल बाँध बाँध कर डकैती करने लगे। वे लोग हिन्दू रोगियों को बिछौने से अलग पटक कर तख्त, चारपाई और चटाई तक ले जाने लगे। बिल्वन जी जान छोम कर उनको रोकने लगे। वे लोग बिल्वन की बात को हृदय से मानते थे, कभी उनकी बात टालने का साहस न करते थे। बिल्वन इसी प्रकार गाँव की शान्ति-रक्षा में लगे थे।

एक दिन सबेरे ही सबेरे एक चेले ने आकर बिल्वन से कहा—"एक परदेशी पीपल के नीचे पडा है। उसे हैजा हो गया है। लक्षण से जान पडता है कि अब वह न बचेगा। उसके साथ एक छोटा सा लड़का भी है।" बिल्वन ने उसी वक्त जाकर देखा, केदारेश्वर बे-सुध पडा है। ध्रुव उसके पास ही धूल मे सो रहा है। केदारेश्वर के प्राण कण्ठगत हो रहे हैं। रास्ता चलने के कष्ट और अनाहार से वह अत्यन्त खिन्न होगया था। इसी से उस बस्ती मे आते ही एकाएक उसको हैजे ने धर दबाया। बिल्वन ठाकुर ने बहुत कुछ उपचार किया पर किसी दवा से कुछ फायदा न हुआ। कुछ देर के बाद उसी पेड के नीचे उसकी मृत्यु हुई। ध्रुव की दशा देख कर बिल्वन को बडा दु ख हुआ। उसकी चेष्टा से उन्हें जान पडा मानों बडी देर से कुछ न खाने के कारण वह भूख से रोकर सो गया है। बिल्वन बड़ी सावधानी से उसे गोद में उठा कर अपने उसी बालकाश्रय मन्दिर में ले गये।

---

# बयालीसवाँ परिच्छेद

चटगाँव इस समय अराकान के अधीन है। गोविन्दमाणिक्य राज्यच्युत होकर चटगाँव में आये हैं। यह सुन कर अराकान के राजा ने बड़े विनीत-भाव से उनके पास दूत भेज कर कहला भेजा— "अगर वे अपने सिंहासन पर फिर अधिकार करना चाहे तो मैं अपनी सेना के साथ उनकी सहायता करने को तैयार हूँ।" गोविन्द-माणिक्य ने उस दूत से कहा—मैं सिंहासन नहीं चाहता।

दूत—महाराज, कुछ दिन अराकान की राजधानी मे चल कर निवास करें।

राजा—मैं राजधानी मे भी रहना नहीं चाहता। चटगाँव के किसी प्रान्त में कोई स्थान मिल जाने ही मे मैं अराकान के राजा का ऋणी रहूँगा।

दूत—महाराज जहाँ रहना पसन्द करें वहीं रह सकते हैं। इस राज्य को आप अपना ही समझें।

अराकान-राज्य के कितने ही नौकर राजा के साथ ही साथ रहे। गोविन्दमाणिक्य ने उनको साथ रहने में मना नहीं किया। उन्होंने मन ही मन कहा—अराकान ही तो है, शायद मेरे ऊपर कुछ सन्देह करके अराकान के राजा मेरे पास अपने लोगों को रखना चाहते हों।

मयानी नदी के किनारे राजा ने अपनी कुटी बनवाई। नदी का जल बड़ा ही स्वच्छ है। धार उतनी विस्तृत नहीं है, किन्तु पत्थर के छोटे बड़े टुकड़ों पर से कल कल शब्द करती हुई बड़े

वेग से बह रही है । उस नदी के दोनो तरफ काले रङ्ग के पहाड खडे हैं । काले काले पत्थरों पर विचित्र रङ्ग की सेवार है जो नीचे की ओर लटक रही है । पहाड में कहीं कही छोटी छोटी गुफाये हैं जिनमें भाँति भाँति के पत्ती रहते हैं। पहाड का शिखर कहीं कहीं इतना ऊँचा है कि उसकी ओट में सूर्य की किरणें बड़ी देर में नदी पर आकर पड़ती हैं। पहाड के ऊपर अनेक प्रकार के बडे बडे पौदे, भिन्न भिन्न आकार के फूल पत्तों से शोभायमान होकर, झूम रहे हैं । कहीं कही नदी के दोनो किनारे दूर तक घना जगल चला गया है । एक लम्बा, शाखाहीन सफेद डिठुवन का पेड पहाड पर तिरछा खडा है । उसकी छाँह नीचे नदी के चञ्चल जल में नाच रही है । बडी बडी लताये उस पेड से लिपट कर धीरे धीरे हिल रही हैं । उस पार्श्ववर्ती घने जगल मे कहीं कहीं केले का वन भी नजर आता है । कहीं कहीं छोटे छोटे झरने हैं जिनका जल बडे वेग से बह कर उस नदी मे आकर प्रवेश करता है । नदी का प्रवाह पत्थर के टुकडों पर होता हुआ नीचे की ओर गिरता है, उसका लगातार झर्झर शब्द पहाड से टकरा कर प्रतिध्वनित हो रहा है ।

गोविन्दमाणिक्य इसी नदी के किनारे, शीतल छाया मे उन झर्झर शब्दो का आनन्द अनुभव करते हुए, पहाड के नीचे अपनी शान्ति कुटी में रहने लगे और शान्ति-सुख से हृदय को भरने लगे । एकान्त प्रकृति का शान्तिमय प्रेम चारों ओर से झरनो की तरह उनके हृदय पर गिर कर उनके समस्त मानसिक

तापों को दूर करने लगा। वे धीरे धीरे अपने हृदय-गह्वर से क्रोध, अहङ्कार आदि बुरे दोषो को निकाल बाहर करने लगे। उन्होंने अपने हृदय का द्वार खोल दिया। उसमें स्वच्छ प्रकाश और ठंडी हवा ने प्रवेश करके उसके अन्धकार और उत्ताप को बिलकुल दूर कर दिया। किसने उनसे एक हाथ से उपकार ग्रहण करके दूसरे हाथ से उनके साथ कृतघ्नता का व्यवहार किया है, किसने उनसे सम्मानित होकर उनका अपमान किया है, इन सारी बातो को वे एक दम भूल गये। वे इस पर्वतवासिनी पुरातन प्रकृति की अविरत कार्यकारिता देख कर और उसकी शाश्वतिक चिन्तारहित शान्तिमय नवीनता देख कर आप भी मानो वैसे ही नूतन, निश्चिन्त और शान्त-स्वरूप हो उठे। उन्होंने अपने निष्काम प्रेम को मानों संसार की दशों दिशाओं मे फैला दिया। वे अपनी समस्त वासनाओं को दूर करके हाथ जोड कर बोले—"हे ईश्वर, तुम धन्य हो। तुमने सम्पत्ति-शिखर से गिरते हुए मुझे अपनी गोद में उठा कर इस यात्रा मे बचा लिया। मैं गिरा ही चाहता था। तुम्हारी कृपा से मैं अब बच गया। जब मैं राजा था तब मैंने अपना महत्त्व कुछ नहीं जाना। आज मैं अपना महत्त्व सारे संसार में फैला हुआ देख रहा हूँ।" वे आगे और कुछ बोल न सके। उनका गला भर आया। उनकी आँखो से आसू गिरने लगे। कुछ देर के बाद धीरज धर कर वे फिर बोले—नाथ, तुमने मेरे स्नेहाधार ध्रुव को मुझसे अलग कर

दिया । उसकी यन्त्रणा अब भी मेरे हृदय में कुछ कुछ होती है । यद्यपि मैं समझता हूँ कि तुमने यह अच्छा ही किया है तथापि उसके लिए कभी कभी हृदय अधीर हो उठता है । मैंने उस बालक के स्नेह में अपने समस्त कर्तव्यों को भूल कर अपने जीवन का उद्देश उसी के ऊपर निर्भर कर रक्खा था । तुमने सकट से मुझे बचाया । मैंने ध्रुव को अपने समस्त पुण्य का पुरस्कार मान कर ग्रहण किया । तुम उसका हरण करके शिक्षा दे रहे हो कि पुण्य का पुरस्कार पुण्य ही होता है । तुम्हारी इस शिक्षा के प्रभाव से मैं आज उस ध्रुव के पवित्र विरह-दु ख को सुख मान कर तुम्हारे अनुग्रह का अनुभव कर रहा हूँ । प्रभो ! मैं वेतन-स्वरूप काम्यफल ग्रहण करके सेवक की तरह काम न करूँगा । मैं केवल तुम्हारे प्रेम के वशवर्ती होकर तुम्हारी सेवा करूँगा ।

गोविन्दमाणिक्य ने देखा कि जो शान्तिमयी प्रकृति एकान्त में स्नेहधारा का सचय करती है, वह उसी को जन-समाज में घर घर नदी की भाँति प्रवाहित करती है । जो उस प्रेम-प्रवाह मे मग्न होता है उसका ताप शान्त हो जाता है, उसकी तृषा शान्त हो जाती है । जो उस प्रेमप्रवाह का स्पर्श नहीं करता उस पर प्रकृति का कोई दबाव भी नहीं । गोविन्दमाणिक्य ने अपने मन में सोचा—मैं भी अपने, इस जगह के, शान्तिमय सञ्चित प्रेम को लोगों में बाँटने के हेतु बाहर जाऊँगा । वे इस आश्रम को छोड कर बाहर निकले ।

सहसा राज्य छोड कर उदासीन होना, कहने मे जितना सुगम जान पडता है वास्तव में उतना सुगम नहीं है। राजकीय वेष को परित्याग करके गेरुआ वस्त्र-धारण करना कुछ सहज नहीं है। राज्य का परित्याग करना कदाचित् सहज हो भी सकता है किन्तु हम लोगो को जन्मकाल से जो छोटी छोटी आदतें पड गई हैं उनका छोडना सहज नहीं है। उन आदतों को हम एकाएक नहीं छोड सकते। वे आदतें अपनी तृष्णा के उत्कट आवेगों को लेकर हमारी नस नस में समा गई हैं। उनकी तृष्णा यथावसर पूरी न की जाय तो वे हमारे रुधिर को ही सोखने लग जायँ।

कोई यह न समझे कि गोविन्दमाणिक्य जितने दिन उस जनसमाजरहित कुटी में रहे उतने दिन वे आलसी की तरह पाँव फैलाये पडे रहे। नहीं, वे पग पग पर अपनी छोटी छोटी हजारों आदतों के साथ युद्ध करते थे। जब किसी चीज की कमी से उनका हृदय अधीर हो उठता था तब वे आप ही अपने को धिक्कारते थे। वे अपने मन की सहस्रमुखी तृष्णा को कुछ खाना न देकर धीरे धीरे नष्ट कर डालते थे। वे पग पग पर अपनी इन अनेक आदतों के ऊपर विजय प्राप्त कर सुख पाते थे। जिस तरह लोग दुर्दम्य घोडे को जोर से दौडा कर उसे थकाते हैं उसी तरह वे अभ्यस्त पदार्थों के न मिलने पर अपने अधीर हृद

दिया । उसकी यन्त्रणा अब भी मेरे हृदय में कुछ कुछ होती है । यद्यपि मैं समझता हूँ कि तुमने यह अच्छा ही किया है तथापि उसके लिए कभी कभी हृदय अधीर हो उठता है । मैंने उस बालक के स्नेह में अपने समस्त कर्तव्यों को भूल कर अपने जीवन का उद्देश उसी के ऊपर निर्भर कर रक्खा था । तुमने सकट से मुझे बचाया । मैंने ध्रुव को अपने समस्त पुण्य का पुरस्कार मान कर ग्रहण किया । तुम उसका हरण करके शिक्षा दे रहे हो कि पुण्य का पुरस्कार पुण्य ही होता है । तुम्हारी इस शिक्षा के प्रभाव से मैं आज उस ध्रुव के पवित्र विरह-दु ख को सुख मान कर तुम्हारे अनुग्रह का अनुभव कर रहा हूँ । प्रभो ! मैं वेतन-स्वरूप काम्यफल ग्रहण करके सेवक की तरह काम न करूँगा । मैं केवल तुम्हारे प्रेम के वशवर्ती होकर तुम्हारी सेवा करूँगा ।

गोविन्दमाणिक्य ने देखा कि जो शान्तिमयी प्रकृति एकान्त में स्नेहधारा का सचय करती है, वह उसी को जन-समाज मे घर घर नदी की भाँति प्रवाहित करती है । जो उस प्रेम-प्रवाह मे मग्न होता है उसका ताप शान्त हो जाता है, उसकी तृषा शान्त हो जाती है । जो उस प्रेमप्रवाह का स्पर्श नहीं करता उस पर प्रकृति का कोई दबाव भी नहीं । गोविन्दमाणिक्य ने अपने मन मे सोचा—मैं भी अपने, इस जगह के, शान्तिमय सञ्चित प्रेम को लोगों में बाँटने के हेतु बाहर जाऊँगा । वे उस आश्रम को छोड कर बाहर निकले ।

सहसा राज्य छोड़ कर उदासीन होना, कहने में जितना सुगम जान पड़ता है वास्तव में उतना सुगम नहीं है। राजकीय वेष को परित्याग करके गेरुआ वस्त्र-धारण करना कुछ सहज नहीं है। राज्य का परित्याग करना कदाचित् सहज हो भी सकता है किन्तु हम लोगों को जन्मकाल से जो छोटी छोटी आदतें पड़ गई हैं उनका छोड़ना सहज नहीं है। उन आदतों को हम एकाएक नहीं छोड़ सकते। वे आदतें अपनी तृष्णा के उत्कट आवेगों को लेकर हमारी नस नस में समा गई हैं। उनकी तृष्णा यथावसर पूरी न की जाय तो वे हमारे रुधिर को ही सोखने लग जायँ।

कोई यह न समझे कि गोविन्दमाणिक्य जितने दिन उस जनसमाजरहित कुटी में रहे उतने दिन वे आलसी की तरह पाँव फैलाये पड़े रहे। नहीं, वे पग पग पर अपनी छोटी छोटी हजारों आदतों के साथ युद्ध करते थे। जब किसी चीज की कमी से उनका हृदय अधीर हो उठता था तब वे आप ही अपने को धिक्कारते थे। वे अपने मन की सहस्रमुखी तृष्णा को कुछ खाना न देकर धीरे धीरे नष्ट कर डालते थे। वे पग पग पर अपनी इन अनेक आदतों के ऊपर विजय प्राप्त कर सुख पाते थे। जिस तरह लोग दुर्दम्य घोड़े को खूब जोर से दौड़ा कर उसे थकाते हैं उसी तरह वे अपने अभ्यस्त पदार्थों के न मिलने पर अपने अधीर हृदय को अभावरूपी मरुस्थल के मैदान में बार बार दौड़ा कर शान्त

करते थे। उन आदतों के कारण उन्हें बहुत दिनों तक चैन न मिला।

गोविन्दमाणिक्य पहाड़ी प्रदेश को छोड़ कर दक्षिणी समुद्र की ओर चले। वे वासना की सारी परतन्त्रता का परित्याग करके अपने मन में स्वाधीनता का सुख अनुभव करने लगे। अब एक भी विघ्नकर्ता उनके पास न रहा। आगे बढ़ने में अब उन्हें कोई किसी तरह की बाधा नहीं पहुँचा सकता। उन्होंने प्रकृति को व्यापक रूप में देखा और अपने को भी उसी का एक परमाणु माना। वे हरित वृक्षों में, लताओं में और सूर्य्य की सुनहरी किरणों में प्रकृति की अपार शोभा देखने लगे। वे मनुष्यों के हँसने, बोलने, उठने, बैठने और चलने-फिरने में एक अपूर्व आनन्द पाने लगे। उन्होंने जिसे देखा उसी को पास बुला कर और उसके साथ बातें करके सुख पाया। जिसने उनकी उपेक्षा की उस पर भी उनके हृदय का सद्भाव बना रहा। उनके मन में दुर्बलों की सहायता करने और दुखियों का यथासाध्य उपकार करने की अभिलाषा विशेष रूप से जागृत हो उठी। उन्होंने अपने समस्त बल तथा समस्त सुखों को परोपकार के लिए त्याग दिया। उन्हें अब अपना कोई काम न रहा, न किसी पदार्थ की वासना ही रही। इस जड-चेतनमय संसार में जो दृश्य दूसरे को दिखाई नहीं देते थे वे सब नूतन स्वरूप धारण करके उनकी दृष्टि के सामने आने लगे। वे जब दो लड़कों को सड़क पर

बैठे खेलते हुए देखते थे, जब दो भाइयों को, पिता-पुत्र को, माँ और बच्चे को एक साथ बैठे देखते थे, फिर वे चाहे धूलि-धूसरित हों, दरिद्र हों, चाहे कृपण, तब वे उनमें मनुष्य के अतिविस्तृत हृदय-समुद्र का एक अपार प्रेम देखते थे। जो माता बच्चे को गोद में लिये हुए है, मानो उसी माँ को वे भूत और भविष्य के समस्त बालकों की माता मानते थे। दो मित्रों को परस्पर मधुरालाप करते देख कर वे समस्त मनुष्य-जाति को इसी तरह मित्रता के प्रेम मे अनुरक्त होने का अनुभव करते थे। वे जिस पृथ्वी को पहले प्राय मातृहीना समझते थे उसी को अब उन्होंने नीचे नजर किये चिरकाल से जागी हुई माता की गोद मे बैठे पाया। ससार के दु ख, शोक, दारिद्र्य, विवाद आदि देख कर भी अब उनके मन में घबराहट नहीं होती। वे अब किसी का दुख देख कर हताश नहीं होते। किसी तरह का शुभ लक्षण देखते ही उनकी आशा हजारों अशुभों की आशङ्का से पार हो कर एकाएक खिल उठती थी। हम लोगों की सारी जिन्दगी मे क्या एक दिन भी ऐसे अभूत-पूर्व नये प्रेम और नई स्वाधीनता का उदय न हुआ होगा जिस दिन इस सुख-दु खमय ससार को एक सुन्दर सुकुमार बालक की तरह प्रेमोल्लसित विनोद की गोद में प्रफुल्ल भाव से बैठा देखा होगा ? हम लोगों के लिए भी कोई दिन ऐसा आ सकता है जिस दिन कोई हम लोगों को विचलित नहीं कर सकता, कोई हमको किसी सांसारिक सुख से वञ्चित नहीं कर सकता और

कोई हमको किसी क़िले के अंदर वन्द करके नहीं रख सकता। किसी दिन हम लोगों के लिए भी एक अपूर्व आनन्द-सितार का तार वज उठता है। एक अपूर्व वसन्त ऋतु की शोभा झलक पड़ती है और युवत्व के आनन्द से सारा ससार भर जाता है। कोई दिन ऐसा भी आता है कि जिस दिन सारा दु ख-दारिद्रय मन में नहीं रह जाता। नवीन स्वाधीनता की उमङ्ग मे, अनिवार्य्य स्वतन्त्रता के साम्राज्य में, उदार हृदय गोविन्दमाणिक्य को आज वही दिन प्राप्त हुआ है।

चटगाँव से दक्खिन की ओर रामूशहर अब भी दस कोस पर है। शाम होने के कुछ पहले गोविन्दमाणिक्य जब अलमखाल नामक एक छोटी सी वस्ती मे पहुँचे तब उन्हे उस गाँव के प्रान्त मे एक घर के अन्दर से एक खिन्न-कण्ठ वालक के रोने का शब्द सुनाई देने लगा। इससे गोविन्दमाणिक्य का हृदय अत्यन्त उद्विग्न हो उठा। वे उसी घडी उस घर के भीतर गये। उन्होंने देखा कि एक युवा एक दुवले पतले लडके को गोद में लिये घर के भीतर इधर उधर टहल रहा है। लडका थर थर काँप रहा है और ज़रा देर ठहर ठहर कर रो उठता है। वह युवक उसको अपनी छाती से लगा कर सुलाने की चेष्टा कर रहा है। एकाएक सन्यास-वेष-धारी गोविन्दमाणिक्य को देख कर वह सकपका गया। उसने अधीर स्वर मे कहा—"स्वामीजी, इस लड़के को आशीर्वाद दीजिए।" गोविन्दमाणिक्य ने अपना कम्वल निकाल कर अच्छी तरह उस वालक को उढा दिया।

लडके ने एक बार अपना सिर उठा कर गोविन्दमाणिक्य की ओर देखा। उसकी आँखों के नीचे झाँई पड गई थी। उसके सूखे से मलिन चेहरे में दो आँखों के सिवा और कुछ नहीं मालूम होता था। वह गोविन्दमाणिक्य को देख कर एक बार, अपने पतले सफेद होठों को हिला कर, अस्पष्ट शब्दों में कुछ बोला। तदनन्तर अपने बाप के कन्धे पर माथा रख कर चुप हो रहा। उस युवा ने लडके को नीचे बैठा कर राजा को प्रणाम किया और उनके पैरों की धूल लेकर लडके के माथे पर और शरीर मे लगाई। राजा ने उस लडके को अपनी गोद मे लेकर उस युवा से पूछा—"इस लडके के बाप का नाम क्या है" ? युवा ने कहा—"इसका बाप मैं ही हूँ। मेरा नाम यादव है।" वह आँखो मे आँसू भर कर कहने लगा—"दैव ने एक एक कर मेरे सब लडके छीन लिये। अब सिर्फ यही एक रहा गया है।" इसके बाद उसने ठण्डी साँस ली। राजा ने उस युवा से कहा—"आज की रात मैं तुम्हारे ही यहाँ अतिथि के रूप मे रहूँगा। मैं कुछ भोजन न करूँगा। अतएव मेरे लिए भोजन आदि का प्रबन्ध न करो। केवल यहाँ रह कर रात बिताऊँगा।" गोविन्दमाणिक्य उस रात वहीं रहे। उनके साथ के नौकरों ने एक धनवान् कायस्थ के घर जाकर आतिथ्य ग्रहण किया। देखते ही देखते साँझ हो गई। उस घर के नजदीक सेवार से ढका एक तालाब था। उसके ऊपर से भाप उडने लगी। ग्वालों के घर से धूर जलाने का धुआँ, सीधे आसमान की ओर न जाकर, चक्कर लगाता हुआ

सामने के बडे लम्बे चौडे जलाशय और मैदान मे फैल गया। झाडियो मे झिल्लियाँ कर्कश स्वर में बोलने लगीं, हवा बन्द हो गई। पेड का पत्ता तक नहीं हिलता। तालाब के दूसरे किनारे पर बाँसों का घना जंगल है। उन बाँसो की झाडो मे से एक चिडिया रह रह कर टर् टर् करके बोल उठती है। दिये की धुँधली रोशनी में गोविन्दमाणिक्य उस रोगी बालक का मलिन मुँह देख रहे हैं। वे उसे भली भाँति कम्बल से ढक कर उसके पास ही बैठ कर उसे तरह तरह के किस्से सुनाने लगे। सन्ध्या बीत चली। गीदड बोलने लगे। लडका किस्सा सुनते सुनते बीमारी की तकलीफ़ भूल कर सो गया। राजा दूसरे कमरे में, जो उस कमरे के पास ही था, जाकर सो गये। रात में उन्हे नींद नहीं आई। सारी रात वे ध्रुव की ही बाते सोचते रहे। राजा ने मन ही मन कहा—मैं ध्रुव को खोकर अब सभी लडको को ध्रुव के ही समान समझता हूँ।

जब दिन निकलने को हुआ तब राजा ने सुना कि लडका जाग कर अपने बाप से पूछ रहा है—बाबू जी, क्या बजता है?

बाप ने कहा—ढोल।

बालक—ढोल क्यों बजता है?

बाप—कल पूजा है।

लडका—कल पूजा है? पूजा देखने के लिए मुझे कुछ न दोगे?

बाप—क्या दूँ बेटा?

लडका—मुझको एक लाल दुशाला न दोगे ?

बाप—मैं दुशाला कहाँ पाऊँगा ? मेरे लाल, मेरे पास कुछ नहीं है।

लडका—तुम्हारे पास कुछ नहीं है ?

बाप—हाँ, बेटा, कुछ नहीं है, केवल तुम्हीं एक हो। यह कह कर उसने जो फटे हृदय से एक दीर्घ निश्वास लिया तो उस पासवाले कमरे में लेटे हुए राजा ने सुन लिया।

इसके बाद लडका फिर कुछ न बोला। मालूम होता है, वह बाप की छाती से लग कर सो गया।

दिन अच्छी तरह निकलने भी न पाया था कि गोविन्द-माणिक्य उठ बैठे। घर मालिक को अपने जाने की सूचना बिना दिये ही घोडे पर सवार हो वे रामूशहर की तरफ चल पडे। उन्होंने दिन मे न कुछ खाया, न पिया और न कहीं विश्राम ही किया। रास्ते मे एक छोटी सी नदी मिली। घोडे पर चढे ही चढे वे नदी पार हो गये। दुपहरी की कडी धूप के वक्त वे रामूशहर मे पहुँचे। वहाँ उन्होंने अधिक देर न लगाई। शाम होने के कुछ पहले ही वे यादव के घर लौट आये। यादव को एकान्त में बुला कर उन्होंने अपनी झोली से एक लाल दुशाला निकाला और उसके हाथ मे देकर कहा—आज पूजा के दिन यही शाल तुम अपने लडके को दो।

यादव ने रोकर उनके पैर पकड लिये और कहा—स्वामीजी, आप ही अपने हाथ से

राजा—नहीं, मैं न दूँगा। मेरे देने से कोई फल न होगा। तुम मेरा नाम भी न लेना। मैं केवल तुम्हारे लड़के के मुँह पर आनन्द की मुसकुराहट देख कर चला जाऊँगा।

उस रोगी बालक के अत्यन्त खिन्न मलिन मुँह को विकसित होते देख राजा चले गये। वे दुःखी होकर मन ही मन कहने लगे—हाय! मैं किसी काम का नहीं। मैंने कई वर्ष तक केवल राज्योपभोग ही किया। कुछ सीखा नहीं। किस तदबीर से इस छोटे से लड़के का रोग हटेगा, यह मैं नहीं जानता। मैं केवल निरुपाय अकर्मण्य होकर शोक करना जानता हूँ। यदि बिल्वन ठाकुर होते तो इसका कुछ उपकार वे अवश्य कर जाते। हे ईश्वर, मैं भी यदि बिल्वन ठाकुर के सदृश हो जाता तो कैसा अच्छा होता।

गोविन्दमाणिक्य ने निश्चय किया कि मैं अब इधर उधर भटकता न फिरूँगा। जन-समाज में रह कर काम करना सीखूँगा।

रामूशहर के दक्खिन ओर, राजपुर के क़रीब, मग लोगों का जो किला है उसी में वे, अराकान के राजा से आज्ञा लेकर, रहने लगे।

गाँववालों के जितने लड़के-बाले थे वे सबके सब किले के अन्दर गोविन्दमाणिक्य के पास आ गये। गोविन्दमाणिक्य ने उन लड़कों के लिए एक बड़ी पाठशाला खोली। वे उन्हें पढ़ाते थे और जब तब उनके साथ खेलते थे। कभी कभी वे उनके साथ जाकर उन्हीं के घर पर रह जाते थे। जो लड़के बीमार

हो जाते थे उन्हे देखने के लिए वे स्वय उनके घर जाते थे। सब लडके स्वर्ग से आये हैं अथवा वे देव-बालक हैं—यह बात नहीं है। मनुष्यो और राक्षसो में क्या भेद है—वे इतना भी नहीं जानते। उन लोगो में स्वार्थपरता, क्रोध, लोभ, द्वेष और हिंसा-बुद्धि बडी ही प्रबल थी। माँ-बापो के पास घर पर उन्हे अच्छी शिक्षा मिलती हो सो भी नहीं। इस कारण गोविन्दमाणिक्य ने उन लडको को सुशिक्षित करना नितान्त आवश्यक समझा। किला बिलकुल खाली पडा था। वह अब मगजाति के बालको से भर गया। मानो किले के अन्दर उनञ्चास वायु और चौसठ तत्त्व मिल कर एक साथ रहने लगे। गोविन्दमाणिक्य इन्ही सामग्रियो को एकत्र कर बडी धीरता से उन्हें मनुष्य बनाने की चेष्टा करने लगे। मनुष्य का जीवन कैसा श्रेष्ठ है और किस प्राणपण से यत्न-पूर्वक उसकी रक्षा करनी चाहिए, यह गोविन्द-माणिक्य भली भाँति जानते हैं। वे अपने चारों ओर मनुष्यो को कर्तव्य-परायण देखना चाहते हैं और चाहते हैं कि असख्य फलों से भरा हुआ मनुष्य-जन्म सार्थक हो। गोविन्द-माणिक्य अपनी चेष्टा से इसी का साधन करके अपना शेष जीवन बिताना चाहते हैं। इसके लिए वे सभी कष्ट और सभी विघ्न-बाधाओं का सहन कर सकते हैं। उन्हें कभी कभी खेद इस बात का हो आता है कि हम अपने काम को अच्छी तरह पूरा नहीं कर सकते। वे सोचते हैं कि बिल्वन ठाकुर साथ रहते तो अच्छा होता।

इस प्रकार गोविन्दमाणिक्य सैकड़ों ध्रुवो को लेकर समय बिताने लगे।

---

# तेंतालीसवाँ परिच्छेद

इधर शाह शुजा, अपने भाई औरङ्गजेब की सेना से पराजित होकर, भागने का उद्योग कर रहे हैं। इलाहाबाद के पास रण-भूमि में उनकी हार हुई। शत्रु से हार कर शुजा इस विपत्ति के समय अपने पक्ष के लोगो का भी विश्वास न कर सके। वे अपमानित और शङ्कित होने के कारण वेष बदल कर, साधारण मनुष्य की तरह, अकेले भाग चले। शुजा जहाँ जाते हैं वहीं उनके पीछे विजय-पताका लिये शत्रुसेना आ पहुँचती है। मानो उनके साथ ही साथ शत्रु-सेना के घोड़ो की टाप लगी फिरती है। आखिर जैसे तैसे वे पटना पहुँचे। वहाँ पहुँच कर उन्होंने फिर नवाब का रूप धारण करके अपने आने की खबर सब पर जाहिर की। वे अभी पटना पहुँचे ही थे कि इतने में औरङ्गजेब का बेटा मुहम्मद सेना के साथ पटने के पास आ पहुँचा। शुजा तुरन्त पटना छोड मुङ्गेर भाग गये।

उनके खोये हुए कितने ही सिपाही और साथी लोग जहाँ तहाँ से आ आकर मुङ्गेर मे उनके पास जुटने लगे। यहाँ उन्होंने सेना में नये जवान भर्ती किये। तेलिया गढ़ी और सिकली गली के किले की मरम्मत करके और नदी के किनारे

पहाड के ऊपर दीवारें खडी करके वे एक प्रकार से निश्चिन्त हो बैठे।

इस अरसे में औरङ्गजेब ने अपने चतुर सेनापति मीरजुम्ला को शाहजादा मुहम्मद की सहायता करने भेजा। मुहम्मद ने प्रकट रूप से मुङ्गेर के किले के पास आकर अपना डेरा डाल दिया। मीरजुम्ला छिप कर दूसरे रास्ते से मुङ्गेर की तरफ रवाना हुआ। जब शुजा मुहम्मद के साथ छोटी मोटी लडाइयो में मग्न थे तब एकाएक खबर मिली कि मीरजुम्ला बहुत बडी सेना के साथ वसन्तपुर में आ पहुँचा है। इससे घबरा कर शुजा झट अपनी सेना को साथ ले मुङ्गेर छोड कर राजमहल भाग गये। उनके बाल-बच्चे वहीं थे। बादशाह की सेना ने बहुत जल्द वहाँ भी उनका पीछा किया। शुजा छ दिन तक उस सेना के साथ खूब लडे। आखिर जब उन्होंने देखा कि अब रक्षा का कोई उपाय नहीं है तब एक दिन वे चुपचाप उस भयङ्कर अँधेरी रात मे अपने बाल-बच्चे, और जितना बना उतनी धन सम्पत्ति, ले नदी पार होकर तोण्डा भाग गये और बहुत जल्द वहाँ के किले की मरम्मत कराने लगे।

बरसात का मौसम आ पहुँचा। वर्षा के जल से नदी-नाले भर गये। बादशाह की सेना आगे न बढ सकी।

इस लडाई-दगे के पहले शाहजादा मुहम्मद के साथ शुजा की लडकी के ब्याह की बात पक्की हो गई थी। किन्तु लडाई छिड जाने से उस प्रस्ताव को दोनो पक्षवाले भूल गये थे।

वर्षा के कारण युद्ध बन्द है। मीरजुम्ला राजमहल से कुछ आगे अपना खेमा ले गया। ऐसे समय तोण्डा की छावनी से एक सवार ने आकर चुपचाप मुहम्मद के हाथ मे एक खत दिया। शाहजादे ने उसे खोल कर पढा। शुजा की लडकी ने लिखा था—शाहजादा साहब, मेरे नसीव मे क्या यही बदा था। मैं जिनको मन ही मन शौहर समझ करके अपना दिल दे चुकी हूँ, जो अँगूठी बदल कर मेरे साथ शादी करने का कौल कर चुके हैं, वे आज हाथ में चोखी तलवार लेकर मेरे बाप का गला काटने आये हैं। मुझे क्या यही देखना था? मेरे और आपके व्याह का क्या यही उत्सव मनाया जा रहा है? इसी के लिए इतना आडम्बर! क्या इसी से आज हम लोगों का राजमहल लाल हो रहा है? क्या इसी की खुशी मे शाहजादा दिल्ली से लोहे की जंजीर हाथ मे लिये आये हैं? मुहब्बत की क्या यही जजीर है?

यह खत पढते ही मानो एकाएक मुहम्मद के पैरो के नीचे से धरती खिसक गई। उनका हृदय फट गया। वे काँप उठे। वेचैन हो उठे। उन्होंने उसी घडी बादशाहत की आशा और बादशाह के अनुग्रह को तिलाञ्जलि दे दी। उन्होने अपनी नई जवानी की धधकती हुई आग मे अपने हानि-लाभ की विवेचना का हवन कर दिया। उन्हे अपने बाप का सारा काम अन्याय-पूर्ण और कठोर जँचने लगा। पिता की कपट से भरी कठोर अनीति के विरुद्ध इसके पहले भी वे पिता के सामने

अपनी राय साफ साफ जाहिर किया करते थे, इस कारण बादशाह कभी कभी उन पर असन्तोष भी प्रकट करते थे। आज वे अपने कई एक प्रधान सेनाध्यक्ष को बुला कर बादशाह की निर्दयता, कुटिलता और अत्याचार पर खेद प्रकट करते हुए बोले—"मैं अपने चाचा से मिलने तोण्डा जाऊँगा। अगर तुम लोग सच्चे दिल से मुझे प्यार करते हो तो मेरे साथ चलो।" सेनापतियो ने लम्बा सलाम करके फौरन कहा—"शाहजादा साहब जो फरमा रहे हैं वह बहुत ठीक है। कल लगभग आधी सेना तोण्डा की छावनी मे शाहजादा के साथ जा मिलेगी।" मुहम्मद उसी दिन नदी पार होकर शुजा के खेमे मे पहुँचे।

तोण्डा मे सर्वत्र आनन्द छा गया। सब लोग लडाई-दगे की बात एकदम भूल गये। इतने दिन केवल पुरुष ही काम-काज मे दिन रात व्यग्र रहते थे। इस समय शुजा के घर मे स्त्रियो का इतना काम बढ गया कि उन्हे दम लेने तक की फुरसत नहीं। शुजा ने बडी मुहब्बत और खुशी के साथ मुहम्मद का स्वागत किया। अविरत रक्तपात होने के बाद एकाएक रक्तप्रवाह की गति रुक जाने से मानो खून ने दोनों के बदन मे जोर पकडा। खुशी खुशी शुजा की लडकी के साथ मुहम्मद की शादी हो गई। ब्याह का उत्सव समाप्त होते होते खबर आई कि बादशाह की सेना आ रही है

मुहम्मद जैसे ही शुजा के खेमे मे गये वैसे ही से

ने मीरजुम्ला के पास खबर भेजी । बादशाह की एक भी फौज मुहम्मद के साथ न मिली । वे लोग समझ गये थे कि मुहम्मद अपनी इच्छा से विपत्ति के समुद्र मे कूद पडे हैं । उनके दल मे जाकर सम्मिलित होना निरा पागलपन है ।

शुजा और मुहम्मद को विश्वास था कि बादशाह की अधिकांश सेना रणभूमि में हमारे साथ आ मिलेगी । इसी आशा पर मुहम्मद अपनी झडी फहराते हुए रणभूमि मे आ पहुँचे । बादशाह की सेना का एक बडा दल उनकी ओर अग्रसर हुआ । मुहम्मद मारे खुशी के फूल उठे । जब नजदीक आ कर उन लोगो ने मुहम्मद की सेना पर गोला बरसाना शुरू किया तब शाहजादे की आँखे खुलीं । किन्तु अब आँख खुलने पर होही क्या सकता है । समय न रहा । शुजा की सेना भागने पर हुई । शुजा के बडे बेटे समरशायी हुए ।

बदनसीब शुजा उसी रात को अपने दामाद और बाल-बच्चो के साथ तेज चलनेवाली नाव पर चढ कर ढाका भाग गये । मीरजुम्ला ने ढाके तक शुजा का पीछा करना जरूरी न समझा । वह अपने अधिकृत देश मे शान्ति-स्थापन करने की ओर प्रवृत्त हुआ ।

शुजा के दुःख के दिनो मे, जब मित्रवर्ग एक एक करके विमुख होते जाते थे तब मुहम्मद ने अपने धन, प्राण, सम्मान आदि की कुछ परवा न करके उसका पक्ष लिया । इस कारण शुजा का हृदय मोम की तरह पिघल उठा । वे दिलोजान से मुहम्मद

को प्यार करने लगे। इसी समय औरङ्गजेब का एक जासूस चिट्ठी के साथ ढाका शहर में पकड़ा गया। उसकी चिट्ठी शुजा के हाथ लगी। औरङ्गजेब ने मुहम्मद को लिखा था—मेरी आँखों के पुतले प्यारे मुहम्मद, मैंने जिस काम के लिए तुम्हें भेजा था उसे तुम पूरा नहीं कर सके। तुमने अपने कर्तव्य का पालन न करके अपने स्वच्छ यश में धब्बा लगा लिया। ललना के कपटपूर्ण हास्य में मुग्ध होकर तुम अपना कर्तव्य भूल गये। बड़े खेद की बात है कि जिसको किसी समय समस्त मुगल साम्राज्य का शासन करना पड़ेगा वह आज एक नाजनी के नयन-तीर का निशाना हो रहा है। जा हो, जब तुमने खुदा ताला के नाम पर शपथ खाकर खेद प्रकट किया है तब मैं तुम्हें क्षमा प्रदान करता हूँ। किन्तु जिस काम के लिए तुम वहाँ ठहरे हो उसे पूरा करके जब आओगे तब हमारे पूर्ण अनुग्रह के अधिकारी बनोगे।

शुजा का हृदय काँप उठा। मानो उन पर एकाएक वज्र-पात हुआ। मुहम्मद ने बार बार कहा कि "मैंने पिता के निकट कभी कुछ खेद प्रकट नहीं किया है। यह सब पिताजी का कपट कौशल है"। किन्तु शुजा का सन्देह दूर न हुआ। शुजा तीन दिन तक बराबर सोचते ही रहे। आखिर चौथे दिन उन्होंने कहा—सुनो प्यारे मुहम्मद, हम लोगों में विश्वास का बन्धन ढीला पड़ गया। अतएव मैं तुमसे अनुरोध करता हूँ कि तुम अपनी स्त्री को लेकर जहाँ चाहो चले

फकीर परस्पर मिले । वे एक दूसरे को देख कर चकित हुए । गोविन्दमाणिक्य ने ध्यान से उसकी ओर देखा—फकीर वास्तव में फकीर न जान पडा । स्वार्थ से भरी हुई छोटी छोटी वासनाओ को हृदय से हटा कर, शुद्ध मन से ईश्वर के भजन करने पर जो एक प्रकार का तेज मुखमण्डल पर प्रकाशमान होता है वह फकीर के मुँह पर उन्हे न देख पडा । फकीर चौकन्ना और चकित सा दिखाई दे रहा है । उसके हृदय की तृषित वासना मानो उसकी प्रज्वलित आँखों से अग्निपान कर रही है । उसके मन के भीतर रुकी हुई हिंसा मानो अपने को आप ही काट काट कर खा रही है । साथ मे जो उसके तीन लडके हैं उनके थके माँदे सुन्दर सुकुमार शरीर और एक प्रकार का गौरवान्वित सङ्कोच देखने से मालूम होता है मानो वे जन्म से ही बडी हिफाजत और इज्जत के साथ पाले गये हैं । नीचे की जमीन से उनका मानो कुछ सम्बन्ध ही नहीं । मानो पहले ही पहल इन लोगो ने धरती पर पैर रक्खे हैं । पैदल चलने से पैरो की उँगलियों मे धूल लगती है, इसके पहले प्राय कभी इन लोगो को इसका अनुभव न हुआ था । धूल से भरी पृथ्वी की इस दरिद्रावस्था पर मानो पग पग में इन लोगो को घृणा हो रही है । मसनद और मिट्टी मे तफावत का ख्याल करके वे पग पग पर मानो धरती को धिक्कार दे रहे हैं । मानो धरती ने उन लोगो पर विशेष ईर्ष्या करके अपनी बडी मसनद को उठा कर कहीं रख छोडा है । जिन जिन बातो मे उन्हे तकलीफ पहुँचती है वे

सभी मानों उनसे शत्रुता कर रही हैं। दरिद्र लोग भीख के लिए मैला कपडा लेकर जो उनके पास घुस आने का साहस करते हैं यह सिर्फ उनकी शरारत है। जैसे कुत्ते को पीछे आते देख खाने की थोडी सी चीज दूर से लोग फेंक देते हैं वैसे ही ये भूखे मैले कुचैले भिखमँगे को देख कर नाक सिकोडते हुए दूर ही से मुट्ठी भर रुपया बेतकल्लुफ फेंक देते थे। इन लोगों की आँखो के सामने लोगो की साधारण अवस्था, फटे मैले कपडे और मुफलिसी मानो बडा बे अदबो समझी जाती थी। ये लोग जो इस समय ससार में सुखी और सम्मानित नहीं हो रहे हैं, यह केवल ससार का ही दोष है। गाविन्दमाणिक्य ने इन वाहियात बातो को थोडे ही सोचा होगा। वे तो उसका लक्षण देख कर ही समझ गये कि यह अपनी सम्पूर्ण वासनाओं को त्याग कर स्वतन्त्रता-पूर्वक ससार का उपकार करने के हेतु बाहर नहीं निकला है। यह तो अपनी आशा सफल न होने के कारण रुष्ट होकर घर से निकल पडा है। फकीर के मन में इसी की चिन्ता हो रही है कि "मैं जो चाहता हूँ सो मुझे ससार में क्यों नहीं मिलता। और ससार मुझसे जो कुछ चाहता है वह उसे कभी मौका मिलने पर दे दूँगा और न भी दूँ तो कोई हर्ज नहीं। ससार मुझको मनमाना सुख क्यो नहीं देता।" इसी कारण ससार से बिगड़ कर और उसे अग्राह्य की तरह परित्याग करके यह फकीर मानों ससार से अलग हो गया है।

फकीर ने जब गोविन्दमाणिक्य को देखा तब उसका पहला खयाल बिलकुल बदल गया। वह निश्चय न कर सका कि उन्हे राजा कह कर पुकारे अथवा सन्यासी कह कर, उसने तो अपने मन मे समझ रक्खा था कि तोद बढाये, पगडी पहने किसी मोटेमल को देखेंगे, अथवा मलिन सन्यासी को सारी देह मे भस्म लगाये, धरती पर लेटे, और अपनी साधुता पर गर्व करते हुए दरिद्रवेष मे देखेंगे। पर इन दोनो में उसे एक भी न देख पडा। गोविन्दमाणिक्य को देख कर उसे ऐसा जान पडा जैसे उन्होने अपनी इच्छा से सब कुछ त्याग दिया है, तब भी सब कुछ मानो उन्हीं का हो रहा है। उन्हे कुछ प्राप्त करने की इच्छा नहीं है फिर भी मानो सब कुछ प्राप्त कर लिया है। उन्होने जिस प्रकार आत्मसमर्पण किया है, उसी प्रकार मानो समस्त संसार ने उनकी सेवा मे अपने को समर्पित कर दिया है। किसी प्रकार का राजसी ठाट नहीं तो भी वे राजा कहलाने योग्य हैं। इसी तरह ससार के सभी कामो को करते हुए भी वे सन्यासी बने हुए हैं। इस कारण फकीर न उन्हें राजा कह सकता है, और न सन्यासी ही।

राजा ने उन अतिथियो को बडे आदर से ठहराया, विधि-वत् उनकी सेवा की। किन्तु उन लोगो ने राजा के आतिथ्य को बड़े अनादर के साथ ग्रहण किया। ऐसा करने का मानो उन्हें अधिकार था। उन अतिथियो ने राजा पर प्रकट कर दिया कि हमें आराम के लिए अमुक अमुक चीजों की आवश्यकता है,

राजा ने वडे लडके से स्नेह के साथ पूछा—रास्ता चलने से क्या तुम्हे थकावट अधिक जान पडती है ?

लडका इसका कुछ उचित उत्तर न देकर फकीर के पास दबक कर बैठ गया । राजा ने उन लोगों की ओर स्नेह-दृष्टि से देखा और मुसकुरा कर कहा—"तुम लोगो का यह सुकुमार शरीर रास्ता चलने योग्य नहीं है । तुम लोग कुछ दिन इस किले में रहो । तुम को मैं वडी हिफाजत से रक्खूँगा । किसी तरह का कष्ट न होने दूँगा ।" राजा की इस बात का जवाब देना उचित है या नहीं ? अगर उचित ही है तो क्या जवाब देना चाहिए ? यह लडको को क्या मालूम । वे लोग जानते ही नहीं कि दूसरे के साथ किस प्रकार का व्यवहार करना चाहिए । फकीर के मुँह की ओर वे तीनो देखने लगे और उसके पास और भी सट कर बैठ गये । उन लडको ने समझा कि शायद यह आदमी अपने मैले हाथ को बढा कर हमें अपनी ओर खींचना चाहता है ।

फकीर ने गम्भीर स्वर मे कहा—"अच्छा, हम लोग तुम्हारे इस किले में कुछ दिन रह सकते हैं ।" मानों [illegible] राजा के ऊपर बडा एहसान किया । फकीर ने मन ही [illegible] कहा—अगर तुम मुझे वह (शुजा) समझते तो मेरे द्वारा [illegible] से तुम्हें बेहद खुशी होती ।

वे तीनों लडके राजा से किसी तरह भी दिल [illegible], और फकीर तो मानों एक-दम निरपेक्ष ही हो रहा ।

फकीर ने गोविन्दमाणिक्य से पूछा—सुना है, तुम किसी समय राजा थे। कहाँ के राजा थे ?

गोविन्दमाणिक्य—त्रिपुरा के ।

यह सुन कर लडको ने उन्हें महज छोटा करके समझा, यद्यपि उन्होने कभी त्रिपुरा का नाम भी न सुना था।

फकीर ने कुछ अचम्भे में आकर फिर पूछा—"तुम राज्य-च्युत क्यो हुए ?" गोविन्दमाणिक्य जरा चुप हो रहे। अन्त में उन्होने कहा—"बगाल के नवाब शाह शुजा ने मुझे राज्य से निर्वासित कर दिया है।" उन्होने नक्षत्रराय का कोई जिक्र न किया।

यह सुन कर सभी लड़के चौक कर फकीर के चेहरे की ओर देखने लगे। फकीर का मुँह मलिन हो गया। मानों उसे किसी पुरानी बात की याद आगई हो। आखिर उसने सहसा कह दिया—मालूम होता है, तुम्हारा भाई ही तुम्हारे निर्वासन का कारण हुआ। उसी ने तुम्हारा राज्य हडप कर तुम्हें सन्यासी बना डाला।

राजा ने आश्चर्य करके कहा—"साहब, आपने इन बातो को कैसे जाना।" फिर उन्होंने मन में सोचा कि इसमें आश्चर्य की कौन सी बात है। उन्होंने किसी से सुना होगा।

फकीर ने फौरन कहा—मुझे कुछ मालूम नहीं। मैंने सिर्फ अटकल से कहा है।

जब रात हुई तब फकीर लडको को साथ लेकर सोने गया।

उसको रात भर नींद न आई। वह जागते ही जागते दुःस्वप्न देखने और रह रह कर चौंकने लगा।

दूसरे दिन सबेरे फकीर ने कहा—एक बहुत जरूरी काम है। अतएव हम लोग अब यहाँ अधिक दिन नहीं ठहर सकते। हम लोग यहाँ से आज ही विदा होंगे।

गोविन्दमाणिक्य—लडके बहुत थके हैं। उन्हें कुछ दिन विश्राम कर लेने दीजिए तब फिर जब आपका जी चाहे, चल दीजिएगा।

इस पर लडको को कुछ क्रोध हो आया। उनमे जो सबसे बडा था उसने फकीर की ओर देख कर कहा—हम लोग बिलकुल बच्चे नहीं हैं। जरूरत पडने पर हम लोग प्रसन्नता से कष्ट सह सकते हैं।

गोविन्दमाणिक्य की स्नेहभरी बाते न मालूम उन लडको को क्या अच्छी नहीं लगतीं। वे गोविन्दमाणिक्य से सम्मानित होकर रहना नहीं चाहते।

रहने के लिए फकीर से विशेष आग्रह करना गोविन्दमाणिक्य ने उचित नहीं समझा। अतएव वे चुप हो रहे।

फकीर जिस समय जाने की तैयारी कर रहा था उसी समय किले मे एक और अतिथि आया। उसे देख कर राजा और फकीर दोनो चकित हुए। फकीर का चेहरा उतर गया। उसे कुछ सूझ न पडा कि मैं अब क्या करूँ। वह चकित हो कर इधर उधर देखने लगा। राजा ने अपने अतिथि को प्रणाम

किया । अतिथि और कोई नहीं, वही रघुपति है । रघुपति ने राजा को आशीर्वाद दिया—जय हो ।

राजा ने बड़े व्यग्र होकर पूछा—आप नक्षत्र के पास से आ रहे हैं ? क्या कोई नया हाल है ?

रघुपति ने कहा—नक्षत्रराय कुशलपूर्वक हैं । उनके लिए आप कोई चिन्ता न करें । ( आकाश की ओर हाथ उठा कर ) जयसिंह ने मुझे आपके पास भेजा है । वे अब इस संसार में नहीं हैं । जब तक मैं उनके मन की बात पूरी न करूँगा तब तक मुझे चैन कहाँ । मैं अब बराबर तुम्हारे साथ रहूँगा और तुम्हारे हर एक काम में यथासाध्य सहायता दूँगा ।

कुछ देर तक रघुपति का आशय राजा की समझ में न आया । उन्होंने एक बार मन में सोचा—रघुपति पागल तो नहीं हो गया है ?

राजा ने उसकी बात का कुछ जवाब न दिया ।

रघुपति—मैं सब देख चुका, सुख किसी में नहीं है । हिंसा में सुख नहीं, राग-द्वेष में सुख नहीं और प्रभुता पाने पर भी सुख नहीं है । आपने जिस मार्ग का अवलम्बन किया है उसी मे सुख है । मैंने आपके साथ बड़ी शत्रुता की, आपके जी को दुखाया । हाय ! मैं आपको अपने आगे बलि देना चाहता था । आज मैं आपके पास अपने को सम्पूर्णरूप से समर्पण करने आया हूँ ।

गोविन्दमाणिक्य—आपने मेरा बड़ा ही उपकार किया ।

मेरे शत्रु छाया की तरह मेरे साथ लगे फिरते थे। आपने मुझे उनके पञ्जे से बचा लिया।

रघुपति ने इस बात पर विशेष ध्यान न देकर कहा—महाराज, मैं इतने दिनों से प्राणियों का रक्तपात करके जिस पिशाचिनी (हिंसा) की सेवा करता रहा हूँ वह अब मेरे ही हृदय का रक्त सोखने लगी है। लोहू की प्यासी उस जड़ता मूर्खता को छोड कर मैं आपके पास यहाँ आया हूँ। वह अब महाराज के राज्य में, देव-मन्दिरों मे, नहीं है। अब वह राज दरबार में प्रवेश करके सिहासन पर चढ बैठी है।

राजा—देवमन्दिरों से जब वह दूर होगई है तब धीरे धीरे मनुष्यो के हृदय से भी दूर हो जायगी।

पीछे से परिचित स्वर में यह सुन पडा—नहीं महाराज, मनुष्यों के ही हृदय यथार्थ मन्दिर हैं। उसी जगह तलवार पर सान चढाई जाती है और उसी जगह शत सहस्र मनुष्यों की हिंसा होती है। देवमन्दिर में तो उसका एक साधारण अभिनय-मात्र होता है।

राजा ने अचम्भे के साथ पीछे की ओर घूम कर देखा तो हँसते हुए प्रसन्नमूर्ति बिल्वन खडे हैं। राजा ने उन्हें प्रणाम करके रुद्ध-स्वर में कहा—आज मेरे आनन्द की सीमा नहीं है।

बिल्वन ने कहा—महाराज ने अपने अन्त करण को जीत कर मानो सारे ससार को जीत लिया है। इसी से आज आपके द्वार पर शत्रु-मित्र सभी आकर समान भाव से खडे हुए हैं।

फ़कीर कुछ आगे बढ़ कर बोला—महाराज, मैं भी तुम्हारा एक बड़ा दुश्मन हूँ, मैं भी आज अपने को तुम्हारे हाथ अर्पित करता हूँ। उसने रघुपति की ओर अँगुली उठा कर कहा—यह ब्राह्मण मुझे पहचानता है। मैं ही शुजा हूँ। बङ्गाले का नवाब मैं ही हूँ। मैंने ही तुमको निरपराध निर्वासित किया और उस पाप का उचित दण्ड पाया। मेरे भाई की हिंसा पिशाचिनी, मेरे रुधिर की प्यासी होकर, आज गली गली मेरे पीछे लगी फिरती है। अपने राज्य में मुझे पाँव रखने को भी कहीं जगह नहीं। मैं अब वेष बदल कर नहीं रह सकता। मैं तुम्हारे पास अपने को समर्पित कर तुमसे रक्षा चाहता हूँ।

राजा ने नवाब को अपने गले से लगाया और कहा—आज मेरे सौभाग्य का क्या कहना है।

रघुपति—महाराज, आपके साथ शत्रुता करने मे भी लाभ है। मैं आपके साथ शत्रुता करने जा कर ही आज आपके पास आगिरा हूँ। नहीं तो किसी समय भी आपको थोड़े ही पा सकता।

बिल्वन ने हँस कर कहा—ठीक है, फन्दे में फँस कर अगर कोई फन्दे से निकल भागने की चेष्टा करे तो उसका गला और भी फँस जाता है।

रघुपति—मैं अब निर्द्वन्द्व हो गया। मुझे अब कोई दुःख नहीं। मुझे अब शान्ति मिल गई।

विल्वन—शान्ति-सुख तो अपने हृदय के भीतर ही है। लोग उसे ढूँढते नहीं। भगवान् ने मानों मिट्टी के वर्तन में यह अमृत भर रक्खा है। परन्तु किसी को विश्वास नहीं कि यह अमृत है। धक्का लग कर जब बर्तन फूटता है तब बहुत दिन बाद कहीं अमृत का स्वाद मिलता है। हाँ, ऐसी अनूठी चीज कहीं ऐसे पात्र में रक्खी जाती है।

इसी समय हुल्लड मचाते हुए कितने ही छोटे बडे लडके किले के अन्दर आ पहुँचे। राजा ने बिल्वन ठाकुर से कहा—"स्वामीजी, देखिए, ये सभी मेरे ध्रुव हैं।" उन्होंने लडकों की ओर अँगुली उठाई।

विल्वन ने कहा—"जिस एक ध्रुव की बदौलत तुम्हें इतने ध्रुव मिले हैं, वह तुम्हें भूला नहीं। मैं अभी उसे लाये देता हूँ।" यह कह कर वे बाहर गये और कुछ देर बाद ध्रुव को गोद मे लिये हुए लौट आये। उन्होंने राजा की गोद में ध्रुव को रख दिया। राजा ने उसको छाती से लगा कर कहा—ध्रुव।

ध्रुव कुछ न बोला। वह चुपचाप राजा के कन्धे पर सिर रख कर रह गया। बहुत दिनों के बाद भेंट होने पर शायद उस बालक के छोटे से हृदय में कुछ ग्लानि और सकोच सा हो आया। उसने राजा के गले से लिपट कर अपना मुँह छिपा लिया।

राजा ने कहा—और तो सब हुआ, सिर्फ नक्षत्र ने मुझे एक बार भाई कह कर न पुकारा।

शुजा ने बडी फुरती से कहा—महाराज, और लोग भाई की तरह भले ही व्यवहार करें पर सगा भाई भाई का सा व्यवहार नहीं करता ।

शुजा के हृदय में अब भी भाई का व्यवहार बरछी की तरह चुभ रहा है ।

---

## उपसंहार

इस जगह इतना जान लेना आवश्यक है कि वे तीनों लडके, जो पुरुष के वेष मे थे, शुजा की तीनो लडकियाँ थीं । मक्का जाने के इरादे से शुजा चटगाँव के बन्दर गये थे, किन्तु उनके अभाग्य से अधिक वर्षा होने के कारण एक भी जहाज उन्हें न मिला । आखिर हताश होकर वहाँ से लौटते समय रास्ते में गोविन्दमाणिक्य के साथ किले के अन्दर उनकी भेंट हुई । शुजा कुछ दिन उसी किले में रहे । अन्त मे फिर उन्हे खबर मिली कि बादशाह की सेना मेरी तलाश मे घूम रही है । तब गोविन्दमाणिक्य ने सवारी आदि का बन्दोबस्त करके अधिक नौकरो के साथ उन्हें सम्मानपूर्वक अपने मित्र अराकान के राजा के पास भेज दिया । शुजा ने चलते वक्त गोविन्दमाणिक्य को अपनी एक बहुमूल्य तलवार उपहारस्वरूप दी ।

इस बीच में र[illegible] और बिल्वन के साथ मिल कर राजा

सारे गाँव के लोगो को अच्छे रास्ते पर ले आये। राजा का वह किला मानों सारी बस्ती का प्राण हो उठा।

इस प्रकार छः वर्ष बीत जाने पर छत्रमाणिक्य की मृत्यु हुई। गोविन्दमाणिक्य को फिर सिंहासन पर बैठाने के हेतु त्रिपुरा से दूत आये। उन्होंने यही कहा कि—मैं अब अपने देश को लौट कर न जाऊँगा।

विल्वन ने समझा कर कहा—महाराज, ऐसा न कीजिए। जब धर्म स्वय दरवाजे पर आकर पुकार रहा है तब उसका अनादर करना उचित नहीं।

राजा ने अपने विद्यार्थियों की ओर देख कर कहा—मेरी इतने दिनो की आशा और इतने दिनो का काम अधूरा ही रहेगा।

विल्वन—"आपका काम मैं पूरा करूँगा।" राजा ने कहा—आप यदि यहाँ रहेंगे तो मरे वहाँ का काम आपके बिना पूरा न होगा।

विल्वन—अब आपको मेरी कोई आवश्यकता नहीं। अब अपने काम को आप बखूबी सँभाल सकते हैं। मैं कभी कभी आपसे मिलता रहूँगा।

ध्रुव को लेकर राजा अपने राज्य में गये। ध्रुव अब वैसा बालक नहीं है। उसने विल्वन की कृपा से संस्कृत भाषा सीख कर शास्त्र पढने में मन लगाया है। रघुपति ने फिर अपनी पुरोहिती ग्रहण की। इस बार मन्दिर में आकर मानो उसने मृत जयसिंह को जीवित दशा में पाया।

इधर अराकान के राजा ने शुजा के साथ विश्वासघात किया। उसने शुजा को मार कर उसकी छोटी लड़की से ब्याह कर लिया। अभागे शुजा के ऊपर अराकान के राजा की निर्दयता का वृत्तान्त सुन कर गोविन्दमाणिक्य बहुत दुखी हुए। शुजा के नाम को चिरस्मरणीय करने के लिए उन्होंने उस उपहार-स्वरूप तलवार के बदले बहुत धन खर्च करके कुमिल्ला शहर में एक बड़ी ही मनोहर मसजिद बनवा दी। उक्त स्थान में शुजा मसजिद के नाम से वह अब भी मौजूद है।

गोविन्दमाणिक्य के प्रयत्न से कितने ही नए गाँव-नगर बस गये। उन्होंने अच्छे अच्छे विद्वान् ब्राह्मणों को बहुत सी जमीन, ताम्रपत्र पर सनद लिख कर, दान कर दी। महाराज गोविन्द-माणिक्य ने कुमिल्ला के दक्खिन बातिसा गाँव में एक बहुत बड़ा तालाब खुदवाया। उन्होंने और भी कितने ही अच्छे अच्छे कामों में हाथ लगाया पर उन्हें सम्पन्न न कर सके। वे १६६६ ईसवी में इस संसार को त्याग कर सुरपुर चले गये।

समाप्त

— ० —

---

शेष दो अनुच्छेद (पाराग्राफ) श्रीयुत बाबू कैलासचन्द्रसिंह प्रणीत त्रिपुरा के इतिहास से उद्धृत हुए हैं।